णवमासणस्स णाहो संपइ तुलसी पहाविआयरिओ ।
उज्जमसीलो सुअरं, जुगाणुऊलं उवइसंतो ॥१२॥
अणुव्वयंदोलणओ आहुणिआ जेण संगया विहिआ ।
काउं वत्तालावं उवेंति णाणाविहा लोआ ॥१३॥
तेसिं गुरुचरणाणं अणुओ मुणिकेवलस्स जो पुत्तो ।
धणमुणिणो दीवाए अज्जाए अवरजो भाया ॥१४॥
मुणिचंदणाभिहाणो वट्टइ जो कव्व-कप्पणा-रसिओ ।
एगावण्णमवरिसे पढिआ पाइअ-गिरा जेण ॥१५॥
बालेहिं पि सुगेज्झं अप्प-समास, तहा कहामहुरं ।
लिहिअं गज्जं कव्वं पाइअ-भासा-पवेसट्ठं ॥१६॥
गुज्जरभासागेया मोहणविजयेण जा कया रयणा ।
कहाणयं तत्तो च्चिअ साभारं गहिअमेअम्मि ॥१७॥
पढमिल्लेत्थ, पयासे दोसाणं संभवो हवे कोइ ।
संखावंता पुरिसा, दोस-विसुद्धिं करिस्संति ॥१८॥
२ २ ० २
कर कर णह कर वरिसे जयपुरणयरे कया चउम्मासी ।
लाल-मूलमुणि - जुग्गं कुणेइ सेव्वं सुभावेणं ॥१९॥
अक्कमणे साणाणं जा जायाऽतक्किया करे पीला ।
तम्मि विरइअं कव्वं, कल्लाणं सव्वओ हवउ ॥२०॥

इअ कव्वकारगस्स पसत्थी
समत्ति पत्तोऽयं गंथो ।

---

१ स० २०२२, २ श्वानानाम्—मृगयाश्वानाना अतर्किते आक्रमणे जाते चन्दनमुनेः करपीडा जाता, बद्धःपक्वपट्टः । तस्मिन्-तत्रान्तराले काले इद काव्यं विरचितम् ।

नवमासनस्य नाथ. सम्प्रति तुलसी प्रभाविताचार्य ।
उद्यमशील सुतरा युगानुकूलमुपदिशन् ॥१२॥
अणुव्रतान्दोलनत आधुनिका येन मगता विहिता ।
कर्तुं वार्तालाप उपयन्ति नानाविधा लोका ॥१३॥
तेषा गुरुचरणानामनुगो मुनि केवलस्य य पुत्र ।
धनमुनेर्दीपाया आर्याया अवरजो भ्राता ॥१४॥
मुनिचन्दनाभिधानो वर्तते य काव्यकल्पनारसिक ।
एकपञ्चाशद्वर्षे पठिता प्राकृतगिरा येन ॥१५॥
बालैरपि सुग्राह्य अल्प-समास तथा कथामधुरम् ।
लिखित गद्य काव्य प्राकृतभाषा-प्रचारार्थम् ॥१६॥
गुर्जरभाषागेया मोहनविजयेन या कृता रचना ।
कथानक तस्मादेव साभार गृहीतमेतस्मिन् ॥१७॥
प्राथमिकेऽत्र प्रयासे दोषाणा सभवो भवेत् कोऽपि ।
सत्यानन्त पुरुषा दोष विशुद्धि करिष्यन्ति ॥१८॥
२ २ ० २
कर-कर-नभ कर-वर्षे जयपुर नगरे कृता चतुर्मासी ।
लाल-मूल-मुनियुग्म करोति सेवा सुभावेन ॥१९॥
आक्रमण श्वानाना या जाताऽर्शस्का करे पीडा ।
तस्मिन् विरचित काव्य कल्याण सर्वतो भवतु ॥२०॥

इति काव्यकारकस्य प्रशस्ति ।
समाप्ति प्राप्तोऽय ग्रन्थ ।

श्री चन्दनमुनि विरचित

# प्राकृतभाषा-निबद्ध रत्नपाल-कथा

(हिन्दी रूपान्तर)

## मगलाचरण

(१) मैं भक्तिपूर्वक अर्हन्तदेव का स्मरण करता हूँ। उनमे सहज ही अनतज्ञान, अनतदर्शन, अनतचारित्र और अनतबल प्रस्फुटित होते हैं।

(२) आठो ही कर्मों का समूल नाश कर स्वभाव मे लीन तथा जन्म-मरण से रहित सिद्ध भगवान मुझे सिद्धि प्रदान करें—मुझे मेरा लक्ष्य प्राप्त कराए।

(३) आचार्य समस्त प्राणियो को सम्यक्त्व और ज्ञान की सप्राप्ति कराकर उनका महान् उपकार करते हैं। कौन उनकी स्तुति नहीं करेगा?

(४) जिनके सान्निध्य से विद्या का विस्तार सुलभ होता है, वे भवताप को उपशान्त करने वाले उपाध्याय मेरे शरणभूत हो।

(५) उन साधुओ के पद-पकज मे कौन प्रणत नही होता, जिनके दर्शन मात्र से कोटि-कोटि भव परपराओ का नाश होता है।

१

## पहला उच्छ्वास

●

प्राचीन काल मे पुरिमताल नामक नगर था। वह प्राकृतिक सौन्दर्य से शोभित और अनेक उद्यानो तथा पर्वतो से परिमडित था। वहा शूरसन नाम का राजा राज्य करता था। वह राजनीति और धर्म-नीति मे अत्यन्त निपुण, चोर, लपट और लुटेरो के लिए क्रूर होते हुए भी अत्यधिक सौम्य था। उस उद्यमी राजा ने अपने भुजबल से शत्रुओ को भयभीत कर दिया था।

वहा अनेक इभ्य, श्रेष्ठी तथा गाथापति रहते थे। वे बहुत धनाढ्य, मान और मात्सर्य से रहित थे। वे मितव्ययी थे, किन्तु उनका धन अच्छे कामो मे नदी के स्रोत की तरह बहता था। उनकी लज्जालुदृष्टि परस्त्रियो को माता की दृष्टि स देखती थी। वे तत्त्वज्ञ थे। कभी अपराध हो जाने पर तत्काल प्रायश्चित्त स्वीकार करने के लिए उद्यत रहते थे। कल या परसो करने वाला शुभ कार्य हम अभी करले इस प्रकार वे विशेष जागृत रहते थे। प्राय वहाँ के धनाढय व्यक्ति भी दूसरो के दुख मे स्वय दुखित होते थे। वे क्षमाशील होते हुए भी धार्मिक पराभव को कभी सहन नही करते थे। दूसरे-दूसरे कार्यो का भार आ जाने पर भी वे धर्म-कार्य को प्रधान मानते थे। अहो आश्चर्य! मनुष्य जन्म की उनकी सफलता देखकर देव भी वैसा बनने के लिए स्पर्धा करते रहते थे।

इस प्रकार सेठ जिनदत्त के सारी अनुकूलताएँ थी, किन्तु वह एक चिंता-शल्य से उद्विग्न रहता था। कुलदीपक पुत्र के बिना सारा धन-धान्य भृत्य और नौकरो से परिपूर्ण सुसज्जित और सुमंडित घर भी श्मशान की भांति परिलक्षित होता था। हा! विधि कितनी निष्ठुर और कृपण है। वह किसी का सर्वांग सुख सह नही सकती। सभी प्रकार से सुखी होते हुए भी मनुष्य प्राय कुछ प्रतिकूलता का अनुभव करता ही है। यह ठीक ही है कि अमृत के स्रोत मे कही न कही कालकूट जहर की कोई सूक्ष्म रेखा रहती है। मनुष्य अल्पज्ञ है, मनुष्य के भाग्य मे क्या शुभ-अशुभ लिखा है, वह जान नही सकता। जिनदत्त अध्यात्मतत्व का वेत्ता था। वह जानता था कि पुद्गलों की परिणति आपात भद्र और परिणाम-दारुण होती है। इसलिए वह अन्तर्गत चिन्ताशल्य को बहुत नही मानता था। वह प्रतिक्षण नमस्कार महामंत्र का स्मरण करता हुआ, सुख से जीवन बिताता था।

एक बार कौमुदी महोत्सव का समय आया। बहुत सारे पौरजन अनेक प्रकार के वस्त्र और मूल्यवान आभूषणो को धारणकर, अपने-अपने परिवार से परिवृत हो सानन्द यान मे या पैदल ही उद्यान की ओर चल पडे।

भानुमती भी भोजन आदि सभी गृहकार्यों से निवृत्त हो अपने भवन के वातायन मे जा बैठी और चौराहे को देखने लगी। अकस्मात् उसकी दृष्टि स्त्रियो के समूह पर जा पडी। वे सब अपने पुत्र-पौत्रो से परिवृत हो अनेक क्रीडाओ मे ससक्त थी। वे परस्पर मिलती थी हँसती थी और खेलती थी तथा बालको के सम्बन्ध मे नाना प्रकार की बाते करती थी। कई स्त्रिया अपने बच्चो की अगुली पकड कर मधुरालाप करती हुई, उनको धीरे-धीरे चला रही थी। कई स्त्रियाँ अपने रोते बच्चो को अनेक प्रकार खिलौने देकर उनको सन्तुष्ट कर रही थीं। हमे गोद मे उठाओ—इस प्रकार कई बच्चे हठ कर रहे थे। उनकी माताएँ उन्हे गोद मे उठाकर, उनके मुखकमल का चुम्बन ले सुख का अनुभव करती थी। कहीं पर धान्यकण भक्षण मे सलग्न कबूतरो के समूह को देखकर कोई अजान बालक माता को विविध प्रश्नो से विस्मित बना रहा था। कई माताएँ आगे चलनेवाले किसी जटाधारी को दिखाते हुए अपने बच्चो को शीघ्र ही दौडने के लिए कह रही थी। अनेक स्त्रियाँ नाना प्रकार की मिठाइयाँ खरीद कर बडे प्रेम से अपने बच्चो के मुँह म दे रही थी। कई स्त्रियाँ बच्चो के साथ, मन को आह्लाद देने वाली बातें करती हुई अनेक प्रकार के गृह-कार्यों से उत्पन्न मानसिक खेद को कम कर रही थी। इस प्रकार अनेक बाल क्रीडाओ मे रत माताओ को

बाझ भानुमती ने देखा। तत्क्षण वह बाल-शून्य अपनी गोद को निहारकर अगाध शोक-सागर मे डूब गई। उसने सोचा—'हाय ! मेरा जन्म निरर्थक है। मैंने व्यर्थ ही स्त्रीत्व प्राप्त किया है। हाय ! निर्लज्ज विधि ने हमे व्यर्थ ही अतुल सपत्ति दी। ओह ! चारो ओर अधकार दीख रहा है। हाय ! किसके आगे अपना दुख प्रस्तुत करूँ ? धन्य है ये माताएँ, कृत-पुण्य हैं ये माताएँ जिन्होने साक्षात् पुण्यफल की तरह सुदुर्लभ पुत्र के मुख को देखा है। ओह ! वे माताएँ किस निरुपम अनुभवगम्य सुख का सवेदन करती होगी, जिनके कानो मे क्रीडारत बालको का कोलाहल पडता रहता है। ओह ! बालको की व्याकरण के नियमो से रहित तुतली बोली भी इक्षुखण्ड से भी अधिक मधुर होती है। ओह ! मैं वह स्वर्णिम दिन कब देखूँगी जबकि मेरी गोद बच्चो से भरी होगी। हाय ! मैने पुत्र-प्राप्ति के लिए कितने अगणित यन्त्र-मन्त्र और तन्त्र के उपाय किए है, किन्तु किसी ने भी कोई प्रतिफल नही दिया। मैं मानती हूँ कि अग्नि मे डाली हुई आहुति की भाँति वे सारे प्रयत्न निष्फल होगये। ओह ! जडप्रकृति का राज्य कितना अव्यवस्थित और अविचारित है कि इस राज्य मे कुछ भी यथार्थ नही होता। जहाँ दारिद्र्य का निश्चल निवास है, वहाँ अपार परिवार की वृद्धि होती है। किन्तु जहाँ के भडार मोतियो से परिपूर्ण है वहाँ द्वितीया के चन्द्र की तरह एक भी बालक नही दीखता।' इस प्रकार भानुमती विविध प्रकार के विकल्पो के ताप से उत्तप्त होकर शीघ्र ही जोर-जोर से रोने लगी। आँखो का अञ्जन आसुओ के साथ बहकर उसके गोरे गालो को मलिन करने लगा। 'बस इस मनोरथ शून्य जीवन से बहुत हो चुका' इस प्रकार सोचती हुई वह हिमशीत से दग्ध कमलिनी की भाँति शोभा विहीन हो गई। सचेतन वह भानुमती उच्छ्‌वास और नि श्वास लेती हुई भी लुहार की धमनी की भाँति चेतना रहित होगई।

आश्चर्य ! मोह की विडम्बना अलक्षित होती है। पुत्र पौत्रो से युक्त व्यक्ति भी खेद-खिन्न होते हैं और उनसे रहित भी खिन्न होते हैं। मोह-रूपी मदिरा की सूक्ष्म अज्ञान रेखा दुरधिगम होती है। सुख के सकल्प मे दुख और दुख में सुख हो जाता है। वस्तुत पौद्गलिक पदार्थों से प्राप्त क्या सुख और क्या दुख ? इस ससार मे उत्साह का परिणाम भी शोक से आविष्ट होता है। खेद है कि इतना होने पर भी कषाय से कलुषित जीव, तीर्थंकर द्वारा कथित धर्म पर न श्रद्धा करता है, न विश्वास और न उसमे रुचि रखता है।

इतने मे जिनदत्त श्रेष्ठी उसके पास आ पहुँचा। उसने भानुमती के म्लान और अश्रुस्नात मुखकमल को देखकर सोचा कि अवश्य ही कुछ अशुभ घटना घटी है। वह अतुल वेदना का अनुभव करता हुआ प्रेमयुक्त मधुरवाणी मे वोला—"प्रिये! आज तू म्रिमनायमान क्या है? कौन ऐसा मदभाग्य व्यक्ति था जिसने तुम्हारा मन दुखाया है। उस दुष्ट का नाम तू मुझे शीघ्र ही बता ताकि मैं उसे पकड सकू और उस दुसाहसी को मैं कठोर प्रायश्चित्त देकर उसके दर्प का नाश कर सकू।" कोमल रूमाल से उसके अश्रुरस्य आंसुओ को पोछते हुए उसे अपनी चिन्ता का कारण बताने के लिए कहा, किन्तु वह मौन थी। उसने एक अक्षर भी नहीं कहा। प्रत्युत टूटे हुए मोतियो की माला की तरह उसकी आँखो स आँसू टपकने लगे और वह अधिक दुख म डूब गई।

जिनदत्त ने कहा— प्राणप्रिये! तू मौन रहकर मुझे क्यो दुखित कर रही है? तेरी उदासी का कारण मुझे ज्ञात नही है ऐसी दशा मे मैं उसका प्रतिकार कैसे करू? उस गृहस्थाश्रम को धिक्कार है जहाँ प्रतिकूलता को प्राप्त स्त्रीजन मन म विषाद का अनुभव करती है। जहाँ पुरुष नारी का अपमान करते हैं, वहाँ विपत्ति रूप बिजली गिरने वाली है। मैं अपनी अर्द्धाङ्गिनी के दुख को सहने म असमर्थ हूँ। वह दुख दूर किया जा सकता है। इसप्रकार कहते हुए जिनदत्त ने अपनी पत्नी का आलिगन कर बिना कारण ही उत्पन्न शोक के कारण को प्रकट करने के लिए उससे अनुरोध किया।

पति के इस प्रेमपूर्ण व्यवहार से पत्नी ने अपने आपको आश्वस्त किया। उसने पतिदेव का अभिनन्दन किया और उसे ज्यो-त्यो अपनी चिन्ता का सारा वृत्तान्त कह सुनाया। उसने कहा—'आर्यपुत्र! आज मै भोजनादि गृहकार्यों को सम्पूर्ण रूप से सपन्नकर गवाक्ष म बैठी थी। अचानक ही मेरी दृष्टि चौराहे पर जा पडी जहाँ पुत्र-पुत्रो के परिवार से घिरी हुई स्त्रियाँ घूम रही थी। उन्ह देखकर मेरे हृदय म पुत्र प्राप्ति की प्रसुप्त भावना जाग उठी। मैंने सोचा—धन्य और भाग्यशाली हैं ये स्त्रियाँ, जिनक समक्ष धूलि-धूसरित बालक कभी कुछ मागते हुए तुतली बोली म बोलते हुए, कभी हँसते हुए, कभी रोते हुए, कभी विशिष्ट वस्तु को लेने की हठ पकडते हुए क्रीडा करते हैं खेलत हैं और पृथ्वी पर लोटते हैं। मैं कैसी अधन्या और अपुण्या हूँ कि जिसम बजर भूमि की भाँति एक भी बीज प्रस्फुटित नही हुआ। इस

देव अकथनीय प्रभाव वाले होते है। हम पर आप अनुग्रह करें। महानुभाव अनुग्रहशील होते हैं।" इस प्रकार भानुमती विनय-पूर्वक कहती हुई उनके चरणो मे गिर पडी।

तत्काल कृपालु यक्षाधिपति ने अवधिज्ञान से उनका भविष्य देखा और कुछ म्लान से बनते हुए प्रत्युत्तर मे कहा—"श्रेष्ठिवर! मैं वर देते हुए लज्जित होता हूं। सुनो, यदि पुत्र होगा तो लक्ष्मी का नाश होगा। तुम्हे घर-बार छोडना होगा, पुत्र भी औरो के हाथो मे वृद्धि पाएगा। बोलो, क्या वरदान दू? भानुमती का हृदय हर्ष से प्रफुल्लित और मुख-कमल विकसित हो गया। पति के बोलने के पहले ही वह कहने लगी—"आपके वरदान का मैं अभिनन्दन करती हूं—आप अनुग्रह करें, अनुग्रह करें। यक्षनाथ! यदि ऐश्वर्य के विनिमय से कुल सूर्य (पुत्र) के दर्शन होते हैं तो कुछ भी चिन्तन करने की आवश्यकता नही है। पुत्र से विहीन व्यक्तियो का हृदय प्रतिपल विक्षुब्ध रहता है। उस दरिद्रता से उत्पन्न दुख को पुत्र का मुख देखकर विस्मृत हो जायेंगे। इसलिए देव! कृपा करें।"

कृपालु यक्ष ने उसी क्षण 'तथास्तु' कहा। दपति हाथ जोडे खडे रहे। यक्ष युगल तत्क्षण अन्तर्ध्यान हो गया।

कुछ काल बीता! भानुमती गर्भवती हुई। हर्ष का सागर उमड पडा। सभी स्वजनो ने यह जाना कि सेठानी भानुमती गर्भवती हुई है। उन्हे आनन्द हुआ। किन्तु अब चिरसचित ऐश्वर्य प्रतिदिन नष्ट होने लगा। एक ओर से यह समाचार प्राप्त हुआ कि विविध बहुमूल्य पदार्थो से भरे हुए जहाज समुद्र मे डूब गए हैं। एक ओर से यह सदेश आया कि कही गेहूं आदि धान्यो के भडार अकस्मात् अग्नि से जल गए हैं। दूसरे स्थान से यह वृत्तान्त प्राप्त हुआ कि अमुक प्रमुख मुनीम बहुत सम्पत्ति लेकर भाग गया है। इधर व्यापार मे सभी वस्तुओ के भाव मन्द हो गए। छ महीनो मे सेठ जिनदत्त चारो ओर दरिद्रता से घिर गया। सभी कर्मचारी, भृत्य, व्यापारी और चिर-परिचित व्यक्ति सेठ को छोडकर दूसरो के अधीन चले गए। इसी प्रकार मित्र, स्वजन, भागीदार और सहचर भी विमुख होगए। ऋण मांगने वाले लोगो ने सेठ की तत्रस्थित स्थावर और जगम सारी सपत्ति पर अधिकार कर लिया। अदृष्ट भूमिगत धन भी कोई चुरा लेगया। इस प्रकार जिनदत्त निर्धन हो गया। सेठ ने सोचा—"अरे!, यह क्या हुआ? वश परपरा से सचित लक्ष्मी बादलो की तरह कैसे नष्ट हो गई? विधि का कार्य विचित्र

होता है। स्वपन मे भी जिन दिवसो की कल्पना भी नही करता था, वे दिन प्रत्यक्ष सामने आगए हैं। जो स्नेहीजन मुझ से अत्यन्त परिचित थे, वे भी स्नेहहीन होगए है।"

"धिग् धिग ! जगत की प्रीति स्वार्थपरक होती है। कौन किसका है—यह नही कहा जा सकता है। तो भी कैसा ममत्व है ? विचित्र प्रकार की मूर्छा होती है। अव्याकृत आसक्ति होती है। ओह ! यह महान् कौतुक है। जो व्यक्ति अत्यन्तहीन अवस्था मे थे, तुच्छ और अकिंचन थे, वे मेरे प्रयत्नो से बडे बने और जो यह कहते थे कि हम आपका उपकार जीवन भर नही भूलेंगे वे आज विमुख और दूर हो रहे हैं। निश्चित ही किसी का दोष नही है। यह सारी भाग्य की चपलता है। क्या यक्षपुगव ने यह पहले ही नही कह दिया था ? इसलिए हमे चिन्ता नही करनी चाहिए। प्राप्त विपदा को हम सहन करेंगे, स्वय अपने हाथो से लिया हुआ कष्ट अन्यथा कैसे होगा ?"

गर्भवती भानुमती का सातवा महीना प्रारम्भ हुआ। प्रतिदिन प्राप्त होने वाले अशुभ समाचारो से वह उत्त्रस्त होती, किन्तु गर्भगत सज को देख कर सुख का अनुभव करती थी। एक बार समयज्ञ भानुमती न पतिदेव से कहा—"आर्यपुत्र ! मेरे गर्भ का सातवा महीना चल रहा है। क्या आप पुत्र के निमित्त कोई भी अनुष्ठान नही करेंगे ? नगर म अपनी प्रतिष्ठा कैसी है। प्रथम अवसर पर साधारण लोग भी अपने सामर्थ्य के अनुसार कुछ न कुछ करने के लिए प्रयत्न करते है। आप तो लब्धप्रतिष्ठ है। राजा के द्वारा भी आप सम्मानित हैं। ऐसी स्थिति मे आप अपनी प्रतिष्ठा के अनुरूप कार्य करने की क्यो नही सोचते ?"

अपनी ही चिन्ता से म्लान सेठ ने कहा—"प्रिये ! सातवे महीने म प्राप्त 'साध पुराई' का कृत्य मुझे याद है। अपनी प्रतिष्ठा के अनुरूप सब कुछ करूँ—ऐसा मेरा उत्सुक मन चाहता है। किन्तु धन के अभाव म सारी दिशाएँ शून्य हैं। उसक बिना कैसा महोत्सव ? हा ! यह जनश्रुत सत्य है कि दरिद्रता के समान कोई पराभव नही है। हाय ! क्या करू ? कहाँ जाऊँ ? प्रयत्न करने पर भी किसी से उधार के रूप मे भी धन नही मिल रहा है। स्वजन तो मेरे से बातचीत भी नही करते। चिर परिचित मित्र मुझे आँख से देखने मे भी लज्जा का अनुभव करते हैं। यह कुछ मागेगा करेगा इस शका मे वे दूर से ही भाग जाते हैं।"

दरिद्रता से दु खित अपने पति को देखकर ममयज्ञा भानुमती ने कहा—"नाथ ! यह ससार ऐसा ही है । यहाँ की सपूर्ण प्रवृति स्वार्थ-परायण होती है । भाग्य की अनुकूलता मे सभी परकीय लोग स्वकीय बन जाते हैं । और प्रतिकूलता मे अपने भी पराये बन जाते है, और तो क्या, विपरीत परिस्थिति मे वस्त्र भी प्रतिकूल हो जाते हैं, तो भी हीन भावना नही लानी चाहिए, आशा रूपी रज्जु को नही तोडना चाहिए, प्रयत्न नही छोडना चाहिए । कभी प्रयत्न रूपी जल से सिंचित आशावल्ली फलीभूत हो सकती है । मैं सोचती हूँ कि मन्मन नाम का सेठ आपका परमप्रिय बाल साथी है । कदाचित् वह ऐसी विपत्ति मे आपका सहायक हो सके । मेरे कहने से उसकी एक बार पुनः परीक्षा करनी चाहिए ।"

सेठ जिनदत्त मन्मन की क्लिष्ट कृपणता को जानता था, किन्तु विश्वस्त भार्या से बारबार प्रेरित होकर वह उसके घर की ओर जाने के लिए उत्कठित हुआ । मार्ग मे जाते हुए, ज्यो-ज्यो कृपण मन्मन का घर नजदीक हो रहा था त्यो-त्यो जिनदत्त का अन्त करण उद्विग्न बनता जा रहा था । उसने सोचा—' धिक्कार है, धिक्कार है, 'जिनदत्त !' तू जी रहा है । तू अधम से अधम याचना के कार्यो को स्वीकार कर रहा है । क्या याचना से मरण पवित्र नही है, अच्छा नही है ? वेग से चलते हुए सेठ के चरण वही स्तम्भित हो गए । धैर्य का आलम्बन ले उसने पुन सोचा—'इस आकुलता से बस !! पुरुष पुरुषार्थ के द्वारा निश्चित ही सभी दु खो पर विजय पा सकता है—इस प्रकार वह सोचता हुआ आगे चला । विषाद से भरे अन्त करण से वह ज्यो-त्यो मन्मन सेठ के घर पहुँचा ।

खेदखिन्न जिनदत्त को आते देखकर मन्मन विस्मित हुआ । वह तत्काल उठा और ससभ्रम उसके सामने गया और 'स्वागत' है ऐसा कहता हुआ उसको आसन देकर सतुष्ट किया । उसने उसके आगमन का कारण पूछा और मधुर वचनो से उसे आश्वासन दिया ।

जिनदत्त ने विचलित हृदय से अपनी मनोवेदना कह सुनाई । उसने कहा—"मित्रवर ! मेरा वृत्तान्त अकथनीय है । उसे मैं क्या कहूँ ? मैं विपत्ति के भयकर जाल मे गिर पडा हूँ । मेरे किए हुए सारे प्रयत्न विफल हो चुके है । अन्त मे तुम मेरे बालसाथी और मेरी आशा के आलम्बन हो । ऐसा सोचकर तुम्हारे पास आया हूँ । तुम कुछ सामयिक सहायता दो जिससे कि मेरी गर्भवती पत्नी का सप्त-मासिक महोत्सव सुसम्पन्न हो सके । तुम्हारे

जैसे व्यक्तियो के लिए कुछ भी दुष्कर नही है। मित्र ! गाढ कारण के बिना कौन किसकी देहली पर याचना करने के लिए आता है ?" इस प्रकार कहते हुए सेठ जिनदत्त की आखे डबडबा आई ।

जिनदत्त की प्रार्थना को सुनकर कृपण मम्मन विचारो मे डूब गया। वह सोचने लगा कि इसे क्या जवाब देना चाहिए ? 'आहार और व्यवहार मे लज्जा नही रखनी चाहिए'—ऐसा सोचकर मम्मन ने सिर धुनते हुए कहा—"मित्र ! मैं ऐसे चिन्ता जाल मे फँस गया हूँ कि उससे निकलने का मार्ग दीख नही पडता। एक ओर आज तक पालन किया हुआ मेरा अदानव्रत है और दूसरी ओर मेरे परम मित्र की सामयिक प्रार्थना है। मैं क्या करूँ और कहाँ जाऊँ ? इसका निर्णय मेरा मूढ मन नही कर पा रहा है। मैं विपत्ति के वशवर्ती व्यक्तियो की स्थिति जानता हूँ, किन्तु मित्र ! मैं इस विषय मे कुछ भी करने मे असमर्थ हूँ।"

लज्जा से नीचे देखते हुए जिनदत्त ने पुन कहा—'भ्रात ! मैं दान रूप में धन नही चाहता, किन्तु उधार चाहता हूँ। यदि तू देना चाहे तो अपनी उदार भावना का परिचय दे।"

मम्मन स्वभावत महान लोभी था। उसे इस बात की आशका थी क्या भविष्य मे वह मेरा धन मुझे लौटा देगा ? उसने कहा—"बन्धुवर ! मैं और क्या कहूँ ? मैं वस्तु के विनिमय के बिना कुछ भी देने मे असमर्थ हूँ। तुम वस्तु के परावर्तन के द्वारा जो कुछ चाहो प्राप्त कर सकते हो। खेद है कि मेरी जीवन पर्यन्त की ऐसी ही प्रतिज्ञा है।"

जिनदत्त का मुख कमल मुरझा गया। उसने कहा—"अरे ! यदि रखने योग्य कोई वस्तु होती तो उसके विनिमय से धन देने वाले सैकडो व्यक्ति इस नगर मे मिल सकते है। यही महान कष्ट की बात है कि वैसी वस्तु मेरे पास नही है। भ्रात ! पुन कुछ ध्यान दो।"

वज्र की तरह कठोर हृदय वाले मम्मन ने स्पष्ट कहा—'मेरे पास उसका कोई उपाय नही है। ज्यादा क्या कहूँ ? मेरी प्रतिज्ञा भग होती है। इसलिए तुम सुख से अन्यत्र जाओ। अनेक उदार धनी लोग इस नगर मे है।"

'अन्यत्र कहाँ जाऊँ''—इस प्रकार चिन्ता करते हुए सेठ जिनदत्त ने अन्त मे निश्चय किया कि—'मैं गर्भस्थ पुत्र के विनिमय के द्वारा धन प्राप्त करूँ।" कुछ विमर्श कर जिनदत्त ने दीर्घ नि श्वास के साथ मम्मन से कहा—

सके । यदि तुम विनिमय के बिना कुछ भी देना नहीं चाहते तो मेरी पत्नी का गर्भ (गर्भ में रहे बालक को) रखकर मुझे यथायोग्य धन दो।"

जिनदत्त की बात सुनकर मन्मन तत्काल ही सहर्ष सहमत हो गया। उसने कहा—"मित्र ! तुमने अच्छा निर्णय किया है। पुत्र के विनिमय से जो कुछ तुम चाहो वह शीघ्र ही लो, मैं देने के लिए तैयार हूँ।"

उसी समय एक प्रतिज्ञा पत्र लिखा गया। उसमें लिखा था—जन्म के अनन्तर मेरा पुत्र मन्मन के घर पर पुत्र रूप में बड़ा होगा। जब वह युवा अवस्था को प्राप्त हो, अच्छी तरह से विद्या का अध्ययन करले, तब सेठ मन्मन उसे धन कमाने के लिए देशान्तर में भेजे। जब वह धन कमाकर अपने घर में लौटे और व्याज सहित सारा ऋण मन्मन को अर्पित करे तब ही वह अपने पिता के घर जा सकेगा।' इस प्रकार दोनों ने सम्मत होकर यह लेख लिखा। इस पर नगर के पाँच प्रमुख व्यक्तियों के साक्षी रूप हस्ताक्षर हुए और उसकी एक प्रति मन्मन ने और दूसरी जिनदत्त ने ली। उसके विनिमय में जिनदत्त ने हजार दीनार (सोने का सिक्का) प्राप्त किए।

इधर धन की चिन्ता से सन्तप्त भानुमती पति की चिर प्रतीक्षा कर रही थी। "आर्यपुत्र धन लेकर क्यों नहीं आए ? क्या सारी पृथ्वी हमारे लिए दरिद्रता से स्पृष्ट होगई है ? क्या सभी ने कृतज्ञता भुलादी है ? क्या सभी सहचरों ने आँखों की शर्म भी छोड़ दी है ?"

इतने में ही उसने देखा कि म्लान मुख लिए पतिदेव धीरे-धीरे भवन में प्रवेश कर रहे हैं। वह शीघ्र ही उनके सम्मुख गई और अधैर्य से उसने पूछा—"क्या हुआ ?"

अपने अकरणीय कार्य से बाधित होता हुआ, सेठ जिनदत्त मौन रहा। मेरे द्वारा विहित कार्य का, यह मातृ हृदया मेरी पत्नी, अनुमोदन करेगी या नहीं' इस आशंका से वह व्याकुल हो उठा। थोड़े समय के पश्चात् उसने अपनी पत्नी के सामने सारा वृत्तान्त ज्यों का त्यों कह डाला और उसे हजार दीनार दे दिए। अवसरज्ञ और विनीत भानुमती 'आप ही प्रमाण हैं'—इस प्रकार कहती हुई मौन हो गई।

## २

## दूसरा उच्छ्‌वास



प्राय: मनुष्य गतानुगतिक होते हैं। जो मुखिया लोग हैं—जिनका नाम विश्यात है, वे प्रतिकूल भाग्य और सर्वाङ्गीण विपत्ति के समय मे भी उस आडम्बर युक्त कार्य (रूढि) को छोडना नही चाहते जो कि अनुकूल समय मे निर्वहनीय, परपरा से प्रतिष्ठित और क्षणिक गौरव को बढाने वाला है। वे लोग 'कल क्या होगा'— इसका विमर्श नही करते। उनकी गर्वीली आँखें भविष्य में होने वाले परिणाम को नही देख पाती।

जिनदत्त ने भी अपने पिता-पितामह के गौरव को बढाने वाले सप्त-मासिक गर्भ महोत्सव को सपन्न किया। उसने अपने स्वजनो को विविध प्रकार के अशन, पान, खादिम और स्वादिम पदार्थ खिलाए। अपने पूर्व-पूज्यों को यथोचित सम्मान देकर उनका आदर किया। मगल पाठक और कुल-गुरुओं को अपने कुलानुरूप दान देकर सतुष्ट किया।

गर्भ का समय बीता। भानुमती ने सुख-पूर्वक पुत्र का प्रसव किया। सर्व लक्षण युक्त पुत्ररत्न पैदा हुआ। अहो! उसका सूना घर गृहमणि से शोभित हुआ। स्वजनो के मन में अपूर्व उत्सव जगा। सेठ ने पुत्र रूप मे वशसूर्य को प्राप्त कर अपने को धन्य माना। धर्म-रूपी कल्पवृक्ष दानादि जल से सिंचित होकर फलित और पुष्पित हुआ। भानुमती अपने बालक के

मुखचन्द्र को देखकर परम प्रसन्न हुई। भाग्य ने उसके चिरपरिकल्पित दोहद की पूर्ति की। अनेक मित्र आनन्दित हुए और उन्होंने सेठ से उपहार प्राप्त किया।

जब मन्मन ने जिनदत्त के पुत्रोत्पत्ति की बात सुनी तब उसने पुत्र को लाने के लिए शीघ्र ही अपने सेवक भेजे। वे जिनदत्त के घर आए और बोले—'हम मन्मन के यहाँ से इस नवजात शिशु को लेने के लिए आए है।'

उनकी याचना सुनकर सेठ का हृदय सहसा टूट गया। उसने सोचा—'हा! हा! अभी लेने आ गए? इतना अविश्वास? तो भी अपने भाव को छिपाता हुआ उदास मुख से वह बोला—"भद्र! आज ही पुत्र जन्मा है। अभी तक कोई उत्सव नही किया है। पुत्र का नाम भी नही रखा है। अभी प्रीतिभोज आदि भी नही किए है। आप अपने स्वामी से कुछ प्रतीक्षा करने की प्रार्थना करे। मैं उनकी वस्तु उनको निश्चित रूप से समर्पित करूँगा, इसमे कोई सदेह नही है। किन्तु उस उदारमना महानुभाव को सत्ताईस दिन-रात तक ठहरना होगा।"

सेवक लौट गए। सारी घटित बाते मन्मन को कह सुनाई। मन्मन का अविश्वस्त मन चिन्ता से व्याकुल हो गया। 'जिनदत्त अपनी भार्या के साथ बालक को लेकर भाग न जाय, इसलिए मैं पहले ही सरक्षण करू'—ऐसा सोचकर मन्मन ने तत्काल अपने सशस्त्र पुरुषों को बुला भेजा। उन्हे आज्ञा देते हुए कहा—'तुम्हे जिनदत्त के भवन के सामने जागरूकता से रहना है और रात दिन यह देखना है कि कुछ अनिष्ट घटना घटित न हो जाए और अतीत मे निश्चित किए हुए काल के अनुसार बच्चे को लेकर मेरे पास आ जाना है।'

सशस्त्र पुरुष शीघ्र ही वहा आ गए और भवन के आगे जागरूकता से बैठ गए। कौन बाहर आ रहा है, कौन अन्दर प्रवेश कर रहा है—इस बात को वे सलक्ष्य और सावधानी से देख रहे थे। सेठ ने बालक का अपूर्व जन्म-महोत्सव सम्पन्न किया। इस अवसर पर उसे अनेक शुभसदेश प्राप्त हुए। अनेक स्वजन वहाँ सम्मिलित हुए। अपनी प्रतिष्ठा के अनुरूप सेठ ने प्रीतिभोज आदि कार्य किए और यथोचित दान दिया। बालक की भुआ ने बालक का शुभनाम 'रत्नपाल' रखा। परम प्रेम से पोषित कौटुम्बिक जन बालक को शुभ आशीर्वाद देते हुए अपने-अपने स्थान पर लौट गए।

क्षणो की तरह अलक्षित ही सत्ताईस रात दिन बीत गए। अपने परम प्रिय पुत्र के दर्शन मे बाधा उपस्थित करने वाला प्रात काल उदित हुआ।

बालक को लेने के लिए मन्मन के पुरुष आए। हाय ! जिनदत्त का अति उदार हृदय भी आज पुत्र को समर्पित करने मे अतीव कृपणताका अनुभव कर रहा था। 'आज मेरे द्वारा कुछ अघटित घटना घटित हो रही है,—इस प्रकार सेठ के आकुल-व्याकुल चित्त की वेदना देखी नही जा सकती थी। 'नव प्रसविनी भानुमती विद्युत्-निपात से भी अधिक दुसह 'पुत्र-प्रत्यर्पण' के शब्द को कैसे सहन करेगी'—यह सोचकर सेठ—किंकर्त्तव्यविमूढ हो गया। 'उसका मृणाल-सा कोमल हृदय किसी अप्रत्याशित स्थिति का अनुभव न करे'—ऐसा चिन्तन कर उसने सात्विक और कोमल वचनो से सबोधित करते हुए भार्या से कहा—'शक्तिमति ! समय का बीतना अकल्पित है। पल्य और सागर—इनका भी अन्त होता है, तो फिर सख्या से सकेतित काल का तो कहना ही क्या ? आज वह अनिष्ट अठाईसवा दिन आ गया है, जिसमे की हमारा यह नन्दन दूसरे का हो जाएगा। धर्मिष्ठे ! धर्म प्राप्ति की यह प्रत्यक्ष पहचान है कि प्रतिकूल समय मे भी धैर्य को नही खोना चाहिए।

भयभीत हृदयवाली भानुमती ने आश्चर्य और सखेद उत्तर देते हुए कहा—'आर्यपुत्र ! आज ही वह अठाईसवा दिन कहा से आ गया ? आप बुद्धिमान हैं, आपको सख्या का विभ्रम कैसे हो गया ?"

'भद्रे ! तेरा मातृहृदय शीघ्र ही बीत जानेवाले समय को नही जान पाता। क्या तुझे याद नही है कि चन्द्रदर्शन के लिए योग्य शुक्ल पक्ष की द्वितीया को पुत्र जन्म हुआ था। और आज कृष्ण पक्ष की रिक्ता तिथि चतुर्दशी है। देख, ये मन्मन के व्यक्ति पुत्र को हथियाने के लिए उपस्थित हो गए हैं।

'ओह ! ये मृतहृदय व्यक्ति पुत्र को हथियाने के लिए आ गए हैं ? मैं दुधमुहे बच्चे को दूसरो को कैसे सौप दूँ ? धिक्कार है, धिक्कार है, आपने ऐसे अविचारित वाणी का अनुबध क्यों किया ?'—इस प्रकार विलाप करती हुई भानुमती तत्काल मूर्छित हो गई। जिनदत्त का मुख-कमल विवर्ण हो गया। उसने अनेक प्रकार के उचित उपचार किए और भानुमती को सचेत किया। भानुमती ने रोते-रोते कहा—'मैं मूर्च्छित अवस्था म ही क्या नही मर गई ? क्या पुत्र-विहीन जीवन से मरण अच्छा नही है ? धिक्कार है, कृतान्त-यमराज भी अकृतान्त हो रहा है। मेरा अन्त नही कर रहा है।"

जिनदत्त ने कहा—'भामिनि ! स्वस्थ हो ! सब कुछ अच्छा ही होगा। हमे अब प्रतिज्ञा का पालन करना चाहिए। बच्चे को ला, जिससे कि उसे समर्पित कर हम अपनी प्रतिज्ञा को सत्य करें—पूर्ण करे। कापते हुए हाथो

से तथा आसुओ को बहाती हुई भानुमती म्लानहृदय और दु खित मन से अन्त मे पुत्र को समर्पित करती हुई बोली—'भव्य ! यह पुत्र हमारे हृदय का टुकडा, नयन की ज्योति, कृपण का धन और जीवन का सर्वस्व है। इस पर अनेक आशाए हैं। एक क्षण के लिए भी इसे दूर करने के लिए मन नही होता, किन्तु भवितव्यता की बात अकथनीय होती है। भाग्य की रेखा अनुल्लघनीय होती है। इसलिए विधिवत् इसकी सम्यक् सुरक्षा करें, कल्पवृक्ष की तरह इसकी सतत सेवा करें और धर्म की भाति इसका प्रतिपल पालन करे। और अधिक क्या कहूँ, इसका एक भी बाल बाका न हो—ऐसा आप प्रयत्न करें।' इस प्रकार बहुत कुछ बोलती हुई भानुमती ने बालक रत्नपाल को जोर से छाती से लगाया और सस्नेह उसके मुख का चुम्बन लिया। उस बालक को आसुओ से सीचती हुई, अनेक शुभ आशीर्वादो से परितुष्ट करती हुई उसने अपने हाथो से उन भृत्यो के हाथो मे उसे समर्पित कर दिया।

देव द्वारा प्रदत्त उस हँसते हुए सुकुमार बालक को लेकर वे पुरुष शीघ्र ही मन्मन के पास आए। उन्होने बालक की माँ भानुमती के अभिप्राय को ज्यो का त्यो निपुणता से प्रकट करते हुए अपने स्वामी मन्मन के हाथो मे बालक को सौप दिया।

अनेक सामुद्रिक लक्षणो से युक्त तथा अनुकूल ग्रहबल को प्राप्त, उज्ज्वल भविष्य वाले उस बालक को देखकर मन्मन श्रेष्ठी बहुत प्रसन्न हुआ। उसने अपनी बाझ भार्या की गोद मे उस देवार्पित पुत्र रूपी भेट को रखते हुए कहा—'किसने इस कल्पवृक्ष को बोया और सीचा है और कहा आकर यह फलित हुआ है ? यह किसने जाना था कि यह वशभास्कर अपने घर को प्रकाशित करेगा ? कौन जानता था कि शुभ फल देने वाला भाग्य कब कैसे अतर्कित रूप से शुभ फल दे देता है ! निश्चित रूप से यह जान लेना चाहिए कि यह बालक हमारा ही है, दरिद्रता से अभिभूत जिनदत्त का नही है। कब सोलह वर्ष पूरे होगे ? कब यह पुत्र युवा होकर प्रस्थान करेगा ? कब यह ब्याज सहित धन कमाकर मुझे देगा ? यह सारी बातें बादलो के चित्र की तरह कल्पना से ही मनोहर है। कौन जिएगा, कौन मरेगा—यह कौन जान सकता है ? सुभगे ! इसको अपना औरस पुत्र समझकर इसका तू पालन कर। इसके लालन-पालन मे तनिक भी न्यूनता का अनुभव मतकर।

आश्चर्य है कि मन्मन का क्षुद्र, तुच्छ और कृपण मन भी बालक के प्रबल पुण्य से उदार, प्रेम युक्त और अनुकूल हो गया। बालक को गोद मे उठाकर

सेठ मम्मन अनेक प्रकार की क्रीडा करने लगा। ऐसे-वैसे बोलता हुआ वह उसको खिलाने लगा। अपने घर के कार्य को विस्मृत कर सेठ उस बच्चे को अपने कधो पर बिठाकर इधर-उधर घुमाने लगा और उसकी देखभाल के लिए धायो की भी उचित व्यवस्था करदी। वह बालक गिरिकन्दरा मे लीन चम्पक वृक्ष की भाति मम्मन के घर मे सुखपूर्वक बढने लगा। खेद ! विधि के कार्य विचित्र होते हैं।

इधर भानुमती अपने बच्चे को दूसरे के हाथ मे सौप कर रस निकाले हुए ईख की तरह तथा पत्र, पुष्प, और फल से हीन वृक्षावली की तरह चेतना-हीन हो गई। अहो ! प्रात काल मे भी सर्वत्र घना अन्धकार छा गया। उसके नीरोग शरीर मे भी कोई असह्य और अतुल वेदना उत्पन्न हो गई। वह पागल की तरह सोचने लगी—"क्या मैं जागती हुई भी प्रत्यक्ष रूप से स्वप्न देख रही हूँ ? मेरे सारे योग (मन, वचन और काया की प्रवृत्ति) प्रकट और तीव्र है, फिर भी क्या मैं मृत हूँ ? अहो ! मैंने ऐसी कौनसी बहुमूल्य वस्तु गवादी है, जिसके बिना सब कुछ होते हुए भी कुछ नही की भाति दीख रहा है। किसने मेरे हृदय के टुकडे को चुरा लिया है कि जिसके बिना सारा विस्मृत हो गया है। मा की गोद से वचित वह बेचारा बालक क्या कर रहा होगा ? हाय ! विधाता ! स्तनपान करने वाले बालक को माता से अलग क्यो कर डाला ? पराए घर मे रहे हुए उस मन्द भाग्य बालक की कैसी परिपालना होगी ?" इस प्रकार अनेक विकल्पो का जाल बुनती हुई भानुमती कभी मूर्च्छित होती है, कभी म्लान होती है और कभी ग्लान हो जाती है। उसके अनवरत बहने वाले आसुओ से सारा भूतल कीचडमय हो गया। पागल की तरह वह इधर उधर घूमने लगी। क्षण मात्र के लिए भी उसे सुख का अनुभव नही हो रहा था। सेठ जिनदत्त की भी वही दशा हो गई, किन्तु भाग्य की दावाग्नि मे जले व्यक्ति की पुकार कौन सुनता है ?

उस समय जिनदत्त की विचित्र अवस्था थी। वह अपनी भार्या के साथ यह सोच रहा था कि—'अब क्या करना चाहिए ? 'द्रव्य के विनिमय से पुत्र को परगृह मे रखा है'—इस जनापवाद का उसे भय था, इसलिए वह अपना मुँह दिखाने मे भी लज्जा का अनुभव करने लगा। अन्त म दोनो ने यह निश्चय किया कि नगर के लोगो को यह वृत्तान्त ज्ञात हो इससे पूर्व ही हमे गुप्त रूप से गृह, नगर और देश का परित्याग कर देना चाहिए।' उत्त्रस्त मन वाली भानुमती ने सारे गृहभाण्डो को व्यवस्थित किया और आवश्यक

वस्तुओ की एक छोटी पोटली बाधली । अनेक दिनो तक खाने मे काम आने वाली सूखडी' आदि कुछ पाथेय बनाया । 'यह दूसरे जान न ले' इसलिए उसने अपने घर के कपाट बद करके सारा कार्य किया । पुत्र के वियोग से विधुर बहुत लम्बा दिन भी घर के काम की अधिकता से ज्यो-त्यो बीत गया । मन्द प्रकाश वाली सध्या का आगमन हुआ । पर्यंत कालिमा वाली लालिमा ने अल्प समय के लिए अपना अधर राग दिखाया । 'अवसर का लाभ उठाना चाहिए' मानो इस सिद्धान्त को प्रकट करता हुआ अधकार बढने लगा । हमसे क्या होना है, मानो ऐसा विचार करते हुए बिन्दु के आकार वाले तारे आकाश मे मन्द किरणो से चमकने लगे । 'रात्रि माता की तरह शान्तिप्रद होती है' ऐसा मानकर बच्चो की आँखे निद्रामुद्रित होने लगी । एक दूसरे के प्रति ससक्त चक्रवाक के युगल वियुक्त हो गए । चोरो की मलिन भावना अपने लक्ष्य के प्रति साक्षात् जागरूक हो उठी । अपनी पत्नियो से सतुष्ट मानस वाले सद्गृहस्थ अपने घरो मे प्रविष्ट हुए । 'ऐसी रात मे पलायन करने का अनुकूल अवसर है ।' ऐसा जानकर जिनदत्त ने धीरे से अपनी बूढी पडोसिन को बुला भेजा । वह कृतज्ञ, दक्ष, अपनी दादी के समान, विश्वस्त थी । जिनदत्त ने उसे सारी बात ज्यो की त्यो कह सुनाई । भविष्य मे किए जान वाले सभी कार्यों से उसे परिचित कराया और अपने घर की सुरक्षा का सारा भार उसे सौपते हुए घर के तालो की चाबियो का गुच्छा भी उसे दे दिया । अन्त मे उसके चरणो मे गिरकर सौहार्द पूर्ण आशीष ली और माथे पर पाथेय की पोटली रखकर अपनी भार्या के साथ जिनदत्त कोई हमे देख न ले'—इस प्रकार शकित होकर धीरे-धीरे पैर रखता हुआ, रत्नपाल का बार-बार स्मरण करता हुआ घने अधकार मे विलीन हो गया ।

बेचारा अल्पज्ञ मनुष्य क्या क्या कल्पनाए करता है, किन्तु भाग्य कुछ अदृष्ट घटनाए घटित कर देता है । पवन से प्रेरित बादलो के समूह की भाति भाग्य से प्रेरित प्राणियो की आशाए नष्ट हो जाती हैं । हाय ! चर्म-चक्षु के धारक मनुष्य के लिए भाग्य की परिणति को जानना दुष्कर होता है । देखिये, जिनदत्त का प्रत्यक्ष विधि पराभव ! आकाश सी विशाल किस किस आशा से पुत्र प्राप्ति की प्रार्थना की थी, वहाँ कैसा अनभिलपणीय समय आ पडा । जिसके सामने अनेक भृत्य हाथ जोडे 'क्या आज्ञा है ?'' ऐसा बोलते हुए हाजिर रहते थे, वह जिनदत्त आज अपने मस्तक पर पोटली रखे, अपने अस्तित्व को छुपाते हुए, मित्र और सहोदरो की सहायता से रहित, पुत्र क वियोग से सक्षुब्ध, वाहनों से वचित अपनी भार्या के साथ अकेला ही चला जा

रहा है। ज्यों त्यों उन्होंने गुप्त रूप से नगर की गलियों को पार किया। जब नगर का द्वार पीछे रह गया तब अनिर्वचनीय लज्जा का पार पा लिया—ऐसा उन्हें महसूस होने लगा। तीन चार कोस चल चुके थे, फिर सूर्य उदित हुआ। "कोमलांगी? क्या तू लम्बी दूर तक चलने के कारण थक गई है? क्या विश्राम के निमित्त कहीं बैठें"—इस प्रकार जिनदत्त रत्नपाल की माता भानुमती को बार-बार पूछ रहा था।

यह सुनकर विनम्र वचनों से भानुमती बोली—"आर्यपुत्र! आपका मुख-कमल खिन्न दीख रहा है, अतः आप मार्ग में चलने का महान खेद अनुभव कर रहे हैं। ऐसा मैं अनुभव करती हूं।"

"प्रिये! चलने से मुझे तनिक भी खेद नहीं है, किन्तु......................!" आगे बोलने से सेठ रुक गया।

पत्नी ने आंसू पोंछते हुए पूछा—"खेद का कारण क्या है? आपने 'किन्तु' कहकर आगे बोलना बंद क्यों कर डाला? क्या जीवन के आधार प्रिय पुत्र की स्मृति हो आई? डबडबाई आंखों से एक दीर्घनिःश्वास छोड़ते जिनदत्त ने कहा—'रत्नमाल! तू पूछने में स्खलित हो गई! मैंने प्रिय पुत्र को कब विस्मृति की थी कि आज स्मृति करूं" इस प्रकार दोनों, पुत्र विरह से उत्पन्न दुःख की बातें करते हुए, बात-बात में पुत्र को याद करते हुए मार्ग काट रहे थे।

पर रखी हुई पोटली को एक ओर रख दिया। 'आगे कहा जाना है, क्या करना है'—इस प्रकार वे दोनो विचार करने लगे।

इतने मे ही एक स्त्री ने अपने झरोखे से देखा कि कोई अपरिचित पथिक घर की वेदिका पर बैठे बातचीत कर रहे हैं। तत्काल वह वहाँ आई और आखो से अस्नेह दिखाती हुई वज्र की भाति कठोर वाणी मे बोली 'आप बिना जान पहचान के इस घर की वेदिका पर कैसे बैठे है ? जो परिचित नही है, उन्हे हम स्थान नही दे सकते। इसलिए आप अपने किसी परिचित व्यक्ति के घर शीघ्र ही चले जाइए।'

जिनदत्त ने सद्भावना से कहा—'बहन ! हम पथिक हैं। मध्याह्न वेला मे विश्राम का यह उपयुक्त स्थान देखकर हम थोडे समय के लिए यहाँ ठहरे हैं। क्योकि मनुष्य मनुष्य का ही आश्रय चाहता है। हम स्वय अपराह्न मे आगे चले जायेगे। अभी तुम अपने मन को उदार कर हमे न उठाओ।'

उस स्त्री ने अपने अहकार से उसका प्रतिरोध करते हुए कहा—'मानवता का उपदेश बहुत हो चुका। अनेक चोर अपना वेश बदलकर, मीठे बोलते हुए लोगो को लूटने के लिए यहाँ घूमते रहते है। इसलिए आप कोई दूसरा स्थान देखे, यहाँ एक क्षण भर के लिए भी न ठहरे।'

इस प्रकार गृहस्वामिनी द्वारा अपमानित होकर उन दोनो ने झट से अपनी पोटली उठाई और आगे चल पडे। हाय ! जिनका भाग्य-दरिद्रता के कारण मद हो चुका है, उन व्यक्तियो के दु ख को कौन पूछता है ? आपत्ति मे अपने भी पराये हो जाते है तब अपरिचित व्यक्तियो की बात ही क्या ? ससार ऐसा ही है। यहा की सारी लीला बादलो की छाया की तरह चचल है। यहाँ गाढ स्नेह मे भी अप्रीति का प्रादुर्भाव होता है, दिव्य आलोक मे भी अन्धकार की रेखा अन्तर्हित रहती है और मधुर आलाप मे भी कटु उक्ति का प्रसग रहता है। धिक्कार है, धिक्कार है, तब भी ससारी व्यक्तियो की आखें क्यो बद रहती हैं ? मनुष्य को पग-पग पर ऐसे सहस्र अनुभव पराभूत करते रहते है फिर भी उनमे आन्तरिक वैराग्य परिस्फुरित क्यो नही होता ? ओह ! अज्ञान का आवरण घना होता है। यह सब कुछ प्रत्यक्ष है फिर भी मोह से धृष्ट मति उसे ग्रहण नही करती।

भानुमती को सबोधित करते हुए सेठ जिनदत्त ने कहा—'भार्ये ! अपने दिन अभी अनुकूल नही हैं। इसलिए इस प्रकार के, पहले कभी अनुभव मे न आने वाले प्रसग आ रहे हैं। फिर भी हमे विमन या दुर्मन नही होना है।

यहा हमारे निरपालित धर्म की परीक्षा हो रही है। आज से आगे हम किसी की शरण नही लेंगे। जहा-कही हम स्वतत्र जीवन यापित करेंगे। धन चला गया, इसका दु ख नही है, किन्तु स्वाभिमान रूप अपना धन न खो जाय—इसकी चिन्ता है। उस ताडित, तिरस्कृत कुत्ते के जीवन से क्या ? जहा मनुष्यो के गुणो का नाम मात्र भी मूल्याकन नही है।" 'आर्यपुत्र' ! आप ही मेरे लिए प्रमाण हैं'—यो कहती हुई भानुमती मौन हो गई।

उन दोनो ने मध्याह्न दिन का आतप तालाब की पाल पर रहे एक वट-वृक्ष के नीचे बिताया। अपराह्न मे वे पुन दक्षिण दिशा की ओर चल पडे। एक मुहूर्त रात बीत जाने पर उन्हें एक सुरक्षित वननिकुज मिला। वहाँ वे विश्राम के लिए बैठ गए। उन्होने वन के फलो को खाकर अपना पेट भरा और कदलीदल की शय्या बिछाकर सो गए। पुत्र के विरह के कारण उनकी नीद नष्ट हो चुकी थी। कदाचित् आखें बद होती तो भी वे प्रत्यक्षत पुत्र को देखते हुए बडबडाते ?—'पुत्र ! माता की गोद के सुख से वचित तू मत रो ! आशा से समीप वह समय भी दूर नही है जब कि हमारा चिरप्रतीक्षित मिलाप होगा। यह क्रूर काल समय के विपाक से बुद्बुदे की तरह विलीन हो जाएगा। सभी प्रतिकूल सयोग स्वय नष्ट हो जायेंगे' इस प्रकार कहते हुए, कल्पना करते हुए जब जागते थे तब पुत्र को सामने न देखते हुए, 'यह सारा स्वप्न था'—ऐसा मानकर विधि को उपालभ देते। इस प्रकार वे करवट बदलते हुए ज्यो-त्यो रात बिताई। प्रभात हुआ। उन दोनो ने प्रतिदिन किए जाने वाले प्रात कालीन सामायिक आदि आवश्यक अनुष्ठान श्रद्धा और भक्ति से सपन्न किए। सत्पुरुषो का यही लक्षण है कि वे आपत्काल मे भी धार्मिक कृत्यो को नही छोडते। क्या अग्नि परीक्षा मे उत्तीर्ण स्वर्ण देदीप्यमान नही होता ?

नही गए। नगर के बाहिर भाग मे एक सुरम्य स्थान को देखकर उन्होंने वहा एक झोपडी बनाई। उसे मिट्टी और गोबर से लीप कर सब कुछ व्यवस्थित किया और सुखपूर्वक वही रहने लगें। आजीविका के निमित्त सेठ ने एक कुठार खरीदा। वह जगल मे जाकर लकडियो का गट्ठर लाता और नगर मे उसे बेच आता। उससे जो कुछ (धन) मिलता, समयज्ञ भानुमती आय के अनुरूप व्यय करती हुई गार्हस्थ्य का पूर्ण सतोष के साथ सचालन करने लगी। देशान्तर मे उन्हे कोई नही पहिचानता था। वे ऐसे कार्य को बिना लाज-शर्म के करते हुए अपना समय बिता रहे थे।

सेठ मम्मन ने जब यह सुना कि जिनदत्त अपनी भार्या के साथ किसी अलक्षित जनापवाद से लज्जित होकर दुर्भाग्य से प्रताडित, बिना कुछ कहे ही सहसा रात्रि मे भाग गया है, तब उसका कृपण मन प्रमुदित हो उठा। 'ओह! अच्छा हुआ, बहुत अच्छा हुआ। अनायास ही मेरी मनोभावना फलवती हो गई। अब बेचारा कर्जदार जिनदत्त दातव्य धन और उसके ब्याज के भार से विक्षुब्ध होकर पुन नही लौटेगा। अब यह कल्पना केवल आकाश-कुसुम की भाति है कि यह जिनदत्त लौटकर अपने साहूकारो का ऋण ब्याज सहित चुकायेगा और अपने पुत्र को अपने घर ले जायेगा। अत अब यह निस्सन्देह हो गया है कि रत्नपाल मेरे घर का दीपक है। भाग्य की कृपा से अपूरणीय क्षति पूरी हो गई। भाग्य की दुर्भर खाई समतल हो गई। निश्चित ही महान् कष्टो से सचित मेरे ऐश्वर्य का यही भविष्य मे स्वामी होगा।' इस प्रकार कल्पना-मधुर भविष्य का चिन्तन करता हुआ निर्दय मम्मन बालक की रक्षा के लिए अनेक यत्न कर रहा था। प्रतिदिन बढता हुआ, एक गोद से दूसरी गोद मे जाता हुआ वह बालक बहुत प्रिय प्रतिभासित होने लगा। मम्मन ने बालक को सतुष्ट करने के लिए अनेक खिलौने मगाये। उसे आकर्षक वस्त्रो से अलकृत किया। उसने उसके हाथो म वलय गले मे मोतियो की माला और कानो मे बहुमूल्य कुण्डल पहनाकर उसे सज्जित किया। 'इसे नजर न लग जाए'—इसलिए ललाट और बाहो पर कज्जल की टोकिया लगाई। और अधिक क्या कहे उस बच्चे के पालन मे नाम मात्र की भी कमी नही रहने दी।

## ३

## तीसरा उच्छ्वास



समस्त प्राणीलोक के ताप का निवारक, अनेक प्रकार के वृक्ष, लता, पुष्प, फल और गुल्म तथा विचित्र प्रकार के तृण और वनस्पतियों का उत्पादक, निर्जल प्रदेश का एक मात्र आधार और कृषकों द्वारा अनिमिष दृष्टि से देखा जाने वाला तथा चिर-प्रतीक्षित वर्षा-काल का आगमन हुआ। उस समय आकाश में मेघमाला उठी। वह भ्रमर और महिष की तरह कृष्ण होती हुई भी नयनाभिराम थी, धूलि के ढेरों को उठाती हुई भी नीरज थी, अन्धकार फैलाती हुई भी मन को प्रकाशित करती थी, चञ्चल प्रकाश वाली होती हुई भी भविष्य के उज्ज्वल प्रकाश को लक्षित करती थी; कर्णभेदी गर्जना करती हुई भी कर्णप्रिय थी, प्राचीन पवन से प्रेरित होती हुई भी वह नवीन थी। 'मैं अभी सबको सतुष्ट कर दूँ' मानो ऐसा सोचकर धाराप्रवाह से वर्षने लगी। चारों ओर आकाश और भूतल जल से प्लावित हो गया। हमें संग्रह रुचिकर नहीं है—इस प्रकार सोचते हुए मानो पनाले मूसलाधार रूप से नीचे गिरने लगे। नगर की गलियों ने विविध नदियों का रूप धारण कर लिया था। *सूखे कुओं में भी ऊपर तक पानी भर गया। जलराशि धारण करने में असमर्थ* तुच्छ तालाबों से पानी छलक कर आगे बहने लगा। जल से आप्लावित नदियों ने अपने तट को विशाल बना लिया। ताप का नामोनिशान मिट

गया ! चारो ओर से उस समय मधुर लगने वाली मेढको की टर्-टर् सुनाई देने लगी । अपने जीवन-धन पानी को पाकर विमूर्च्छित वनराजी खिल उठी । कृषकों ने अपने बैलों के साथ कृषि के उपकरणो की पूजा की । वे नक्षत्रो के बलाबल को जानकर, शुभ-शकुनों को पाकर, बीजो का वपन करने के लिए अपने-अपने खेतो की ओर चल पड़े । अहो ! चारों ओर सर्वाङ्गीण सौन्दर्य फैल गया ।

इधर जिनदत्त प्रात कालिक धर्मानुष्ठान से निवृत्त होकर अपने कन्धे पर कुठार ले काठ का भारा लाने के लिए कठियारो के साथ वन की ओर चल पडा । किन्तु ऐसे वर्षाकाल मे सूखा काष्ठ मिलना सुलभ नही था । जिनदत्त जहा देखता था वहा सारी पृथ्वी हरियाली से अकुरित दीख पड़ती थी । सूखे और टेढ़े वृक्षो पर भी नए अकुर शोभित हो रहे थे । आश्चर्य ! सूखे वृक्षों के लिए कोई अवकाश नही था । जिनदत्त बारहव्रती श्रावक था, अत हरे वृक्षों के छेदन का उसे त्याग था । उसने बहुत गवेषणा की, किन्तु उसे सूखा काष्ठ कही नही मिला । 'अब मुझे क्या करना चाहिए'—इस प्रकार वह चिन्तित हो गया । उसने सोचा 'यदि मैं व्रतो की रक्षा करता हूँ तो आजीविका सुरक्षित नही रहती' । दूसरे कठियारो ने उससे स्पष्ट कहा—"तू भोला है, क्या तू यह नही जानता कि अब वर्षाकाल है । नियम के परिपालन से पेट का परिपालन आवश्यक और उचित होता है । 'आपत्काल मे कोई मर्यादा नही होती ।' यह लोकोक्ति प्रसिद्ध है । इसलिए अज्ञान अवस्था मे स्वीकृत और सुखी अवस्था मे पालनीय तू अपनी प्रतिज्ञा को छोड । वे लोग धार्मिक नियमो का पालन करें, जो धनाढ्य और विपुल ऐश्वर्य सपन्न हैं और जिन्हे कोई धनार्जन की चिन्ता नही है । तेरे जैसे व्यक्तियो के लिए धर्म-स्थान मे प्रविष्ट होने का अवकाश ही कहा है ? इसलिए तू काट, हरित काष्ठ समूह को काट ।"

धर्म-निष्ठ सेठ जिनदत्त को उनका अनुचित कथन नही रुचा । विवेक-पूर्ण और गम्भीर उत्तर देते हुए उसने कहा—'तुमने धर्म का तत्व नही जाना है । धर्म के आचरण मे धनवान और गरीब का कोई पक्षपात नहीं है । तत्त्वज्ञ गरीब व्यक्ति भी बहुत बडा धार्मिक हो सकता है, और अतत्त्वज्ञ, धनी भी धर्म करने मे समर्थ नही हो पाता । कसौटी पर कसे गए सुवर्ण की तरह धर्म भी आपत्ति मे ही परखा जाता है । चारो ओर घूमता हुआ कुत्ता भी अपना पेट भरता है । वहा आश्चर्य ही क्या है ? मनुष्य की यही महानता है कि वह प्राणो से भी ज्यादा माहात्म्य अनुत्तर श्रेष्ठ धर्म को देता है । जब मैं कठोर

धनदत्त अकस्मात् सामने मिला। उसका मुख-कमल विकसित था। किंतु उसका अन्तःकरण अत्यंत कलुषित था। काष्ठ भार से सुगन्धि फूट रही थी। धनदत्त को यह देखकर अत्यंत विस्मय हुआ। उसने सोचा—'ओह! इस अज्ञानी व्यक्ति के सिर पर यह अमरचंदन कहां से आया? क्या घुणाक्षर के न्याय से ही तो इसे प्राप्त नहीं हुआ है? क्या मूर्ख ब्राह्मण को कभी चिंतामणि प्राप्त नहीं हुआ था? कभी-कभी प्रकृति भी कुतूहल तत्पर बन जाती है। मैं इसकी मूर्खता का अतुल्य लाभ लूं। जो व्यक्ति प्रत्यक्ष रूप से फूटती हुई सुगंध को भी नहीं पहचानता उस मूढ को, 'यह चंदन है' इसका ज्ञान कहां से हो सकता है'—ऐसा सोचकर वह रोमाञ्चित हो उठा। वह धूर्त प्रेमपूर्वक जिनदत्त से कहने लगा—'भाई! क्या यह ईंधन बेचना है? अगर बेचना है तो उचित मूल्य बता। सज्जन की यह प्रणाली है कि वे अपने मुंह से मिथ्या बात नहीं कहते। एक बार कहकर पुनः नहीं नकारते। मुख की आकृति से तू भी भद्र पुरुष दीख रहा है। इसलिए यथेष्ट मूल्य को बता, मैं भी उसे नहीं बदलूंगा।" सभ्य पुरुष की भांति दीखने वाले धनदत्त की सुन्दर बातों को सुनकर ऋजुहृदय और वञ्चना के रहस्य से अज्ञात, अपने आशय से दूसरे के आशय को आंकने वाला सेठ जिनदत्त आनंदित हुआ और कहने लगा—'सेठ जी! आपका कहना ठीक है। मैं निरर्थक बात नहीं करूंगा। निश्चित ही मुझे यह काष्ठ भार बेचना है। अन्यथा हम जैसे व्यक्तियों का गृहस्थाश्रम कैसे चल सकता है? हम प्रतिदिन नया कुआं खोद कर पानी पीते हैं? आप जैसे व्यक्तियों की भांति हमें अपना खजाना भरने का अवसर नहीं आता। इस काष्ठ भार का मूल्य केवल ढाई आने मात्र है। इससे ज्यादा या कम नहीं होगा, यदि आपको लेना है तो ⋯।'

अमरचंदन की पहचान से अज्ञात सरलमतिवाले जिनदत्त की बात सुनकर वह कुशल ठग धनदत्त बहुत प्रसन्न हुआ। उसने कहा—अच्छा, अच्छा भाई! तू ने उचित मूल्य मांगा है। मैंने भी इतना ही अनुमान किया था। हमें भी तेरे जैसे कठिन परिश्रम करने वालों का यथार्थ मूल्यांकन करना चाहिए, अन्यथा अपने पसीने की बूंदों से सिक्त परिश्रम की अवमानना होती है। हाय! कितना अन्धकार है? जो व्यक्ति सतत परिश्रम करते हैं अपने शारीरिक सुख की अवगणना करते हुए शीत और ताप आदि के क्लेश सहते हैं वे भूखे, प्यासे और बेघरबार रहते हैं तथा उन्हें विद्याभ्यास का अवसर ही प्राप्त नहीं होता, वे रोगी और नग्न रहते हैं वे उपेक्षित होते हैं। वे घृणा की दृष्टि से देखे जाते हैं। इससे विपरीत जो व्यक्ति दूसरों के श्रम का लाभ

उठाने मे प्रवीण है, जो अनेक विधि कुटिल कला मे निपुण है, जो हृदयविहीन है, जो मनुष्य धर्म से रहित है, वे धन-कुबेर व्यक्ति विशाल आवासो मे वस्त्र और अलकारो से विभूषित होकर अनेक प्रकार के वाहनो से आकीर्ण, बडी तोद वाले, आलस्य मे दिन बिताते हुए भी प्रसन्न रहते है खेलते-कूदते हैं और जो कुछ कहते हुए भी गर्वोन्मत्त होते हैं।"

आश्चर्य है! धूर्तो की वचन प्रणाली को कोई नही जान पाता! उनके कथन मे कुछ और, विचारो मे कुछ और ही रहता है। उनका मधुर भाषण भी विषमिश्रित होता है। उनकी हसमुख आकृति भी कषाय से कलुषित और विकृत होती है। उनका किसी को सम्मान भी अप्रत्यक्षत माया का प्रपच भाव होता है। उनकी क्षणमात्र की सगति भी प्रत्यक्ष दुर्गति है। अथवा ऐसा कौन-सा अकरणीय कार्य है जिसका दुर्जन व्यक्ति समाचरण नही करता। ज्यादा उनके विषय मे क्या कहे ?

पुन वह वञ्चक धनदत्त मधु से लिप्त खड्गधारा के समान वाणी मे बोला—'इसलिए सौम्य! मेरे साथ मेरे घर तक चल! मैं तुझे तीन आना दूँगा! मनुष्य की दृष्टि से तू भी मेरा भाई है। ज्यादा क्या कहूँ।'

'यह कैसा कृपालु है'—ऐसा सोचता हुआ वह भद्र जिनदत्त उसके पीछे चला। काष्ठ भार नीचे डाला! तीन आने लेने से इन्कार करते हुए भी धनदत्त ने उसे हठपूर्वक तीन आने ही दिए और उसे सात्वना देते हुए कहा—'आज के पश्चात् प्रतिदिन तुझे काष्ठ भार को बेचने के लिए अन्यत्र नही घूमना पडेगा, मैं ही उसे निश्चित मूल्य मे ले लूगा। गृहस्थो के घर मे क्या क्या नही चाहिए काष्ठ की तो नित्य आवश्यकता होती ही है।'

'एक ही स्थिर ग्राहक हो गया'—ऐसा सोचकर यत्र तत्र भ्रमण से सतप्त जिनदत्त प्रसन्न हो उठा। इस भद्र व्यक्ति को रहस्य का पता भी नही चला। इस प्रकार जिनदत्त उस धूर्त धनदत्त को प्रतिदिन महामूल्यवान हरिचन्दन का भारा साधारण काष्ठ के मूल्य मे देने लगा। वह भी 'इस रहस्य को कोई जान न ले' ऐसा सोचकर उसको गुप्त रूप से लेकर छुपा देता था। उसने यह निश्चित किया कि अनुकूल अवसर को पाकर उस चन्दन को अन्यत्र भेजकर अतुल लाभ कमाना चाहिए। 'किन्तु जब कपट फलता है तब वैसा कलुषित परिणाम देता है'—यह उस मायावी धनदत्त ने नही जाना।

इस प्रकार जिनदत्त का उदर निर्वाह सुखपूर्वक होने लगा! प्राप्त धन मे सतुष्ट भानुमती अपने विपत्तिकाल को आनन्दपूर्वक बिताने लगी। जब-जब

उन्हे अपनी पूर्व अवस्था का स्मरण होता तब-तब अपने किए हुए पापो के परिणामो का चिन्तन कर वे अपने मन को प्रसन्न करते थे। धर्म ही एकमात्र शरण है—ऐसा जानकर वे मिथ्या चिन्ता नही करते थे। परन्तु एक भी ऐसा दिन, प्रहर या मुहूर्त नही बीतता था जिसमे कि उनको अपने प्रिय पुत्र की स्मृति ताजी नही होती। वहा के समाचार पाने के लिए उनका हृदय प्रतिपल उत्सुक रहता था। परन्तु दूर देशान्तर मे अपने चिरजीवी पुत्र के तनिक भी समाचार प्राप्त नही होते थे।

इधर अत्यन्त सुख मे लालित-पालित बालक रत्नपाल चलने मे क्षम हुआ। वह अपने साथियो के साथ बाल-क्रीडाओ से खेलता हुआ क्षण मे रूठता था, हसता था, रोता हुआ भूमि पर लोट जाता था, वह अपने पडौसी बालको के साथ मिलता-झगडता हुआ उस कृपण मन्मन के हृदय को विकसित, प्रसन्न, एव आनन्दित करता था। अनेक आधि-व्याधियो मे सरक्षित एव सगोपित वह आठ वर्ष का हुआ। तब मन्मन ने उसको अनुभवी गुरु के समीप पढने के लिए पाठशाला मे भेजा। वह बालक विनय और विवेक से सपन्न था। अपनी चपलमेधा से विद्या अध्ययन करता हुआ वह अनेक विद्याओ मे पारगत होगया। वह अध्यापक महोदय के इगित आकार के अनुरूप वर्तन करता हुआ उनका विशेष कृपापात्र बना। वह विद्या के भार से भारी था, किन्तु नम्रता आदि गुणो से उसकी सर्वत्र प्रशसा होने लगी। मन्मन ने भी उसको गृहकार्य, लेनदेन तथा दुकान के व्यापार से परिचित कराया और उसको उसमे सलग्न कर दिया। बारह वर्ष का होता हुआ भी वह बालक बडे व्यक्तियो की तरह कार्य मे निपुण हो गया। दुकान म बैठा व्यापार करता हुआ सबके साथ मधुर व्यवहार करता था, इसलिए वह सबको बहुत भाता था। अनेक ग्राहक उसके वार्तालाप से सतुष्ट होकर वही बैठे रहते थे। 'बालक होता हुआ भी कितना दक्ष है, इस प्रकार उसकी प्रशसा करते हुए उसे छाती से लगाकर पुलकित हो जाते थे। किन्तु विविध गृह-कार्य म कुशल होने पर भी उसे अभी तक 'मैं कौन हूँ'—यह ज्ञात नही हुआ। मन्मन ने भी चारो ओर ऐसा अनुकूल वातावरण पैदा किया कि जिससे इस विषय म उसका मन तनिक भी सदेह-युक्त नही हुआ। वह जानता था कि मन्मन ही मेरा पिता है और उसकी पत्नी ही मेरी जन्मदात्री मा है। उसने कभी कोई विपरीतता नही देखी। किन्तु अत्यन्त गोपित रहस्य भी तुपराशि (घास) से आच्छन्न स्फुलिंग की भाति जब तब प्रगट होता ही है। यह निश्चित तत्त्व है कि जो है, वह है ही, उसका नास्तित्व कैसे हो सकता है ?

एक बार रत्नपाल अपने ग्राहक से ब्याज सहित धन लाने के लिए गया। किन्तु ग्राहक अपनी स्थिति के कारण धन लौटाने मे समर्थ नही था। रत्नपाल बालक था। वह दूसरे व्यक्ति के अर्थ पारतन्त्र्य से अजान था। उसने कदाग्रह किया और वही बैठ गया। उसने कहा 'आज मैं ब्याज सहित धन लिए बिना खाली हाथ नही लौटूंगा। मैं अनेक बार यहा धन लेने के लिए आया हूँ, किन्तु तू कुछ न कुछ बहाना लेकर मुझे लौटा देता है। हाय! धिक्कार है, मनुष्यो की नीति कैसी हो गई? जब धन लेना होता है तब मीठे-मीठे बोलते हैं और कहते हैं आप ही हमारे सरक्षक हैं, पालक हैं और जीवनदान देने वाले है। इस प्रकार वे बार-बार कहते हुए अद्वितीय सौजन्य प्रकट करते हैं। जब कार्य बन जाता है, हाथ मे धन आ जाता है, तब वे दूर से निकलते हैं, मानो कि कोई सम्बन्ध ही न हो। जब दाता उनसे धन लौटाने की बात करता है तब वे आखें लालकर जो कुछ भी कहते हुए उत्तेजित हो जाते हैं। खेद! कैसा विचित्र समय आया है कि लोग लिया हुआ धन लौटाना भी भूल जाते हैं। किन्तु मैं अपने दिये धन को थोडा भी नही छोडूंगा। आज तो मैंने यह प्रतिज्ञा कर ली है कि धन लिए बिना इस स्थान से नही हटूंगा" ऐसा कहकर रत्नपाल वही पालथी लगाकर बैठ गया।

रत्नपाल के सगर्व और रोषयुक्त वचन को सुनकर उसके (प्रतिदाता के) होठ क्रोध से काप उठे। उसने मन ही मन कहा अरे। यह दुधमुंहा वाचाल बच्चा कुछ का कुछ बक रहा है। मैं भी इसके अकथनीय अतीत को जानता हूँ। यह धृष्ट अपने व्यक्तगृह की स्थिति को नही जानता। अरे! यह स्वच्छदभाषी! नीति का उपदेश देते नही लजाता! अत मैं इसके समक्ष इसके माता-पिता का दुखद वृत्तान्त प्रकट करूँ।' ऐसा सोचकर क्रोध से अपनी आँखें लाल कर उसने गर्हा करते हुए कहा—'अरे! मौन रह! व्यर्थ ही अपनी धृष्टता मत दिखा! अरे महामूर्ख! तू नही जानता कि तेरे माता पिता के प्रवास का कारण तेरा जन्म ही है। अरे क्रीतदास! तू इतनी धृष्टता क्यो दिखा रहा है? क्या तेरे बाप ने मुझे धन दिया था। मेरे से अपना कलुषित अतीत सुनने के लिए यहा मत रह, यहाँ से निकल जा। जन्माध! क्या ऊँचा शिर किए घूम रहा है? मैं तुझे कुछ भी नही दूंगा! यहा तुझे मागने का कोई अधिकार नही है।" इस प्रकार रत्नपाल विकृत मुखाकृति वाले अपने ग्राहक के कर्कश वचन रूपी तीरो से ताडित और मर्माहित हो गया! उसे उपालभ का रहस्य ज्ञात नही हुआ। उसका मन शकित और कलुषित हो गया और वह असमजसता मे पड गया! उसने

सोचा—यह अविचारित वाक्य रूपी पाषाणों को फेंककर मुझे क्यों उपालभ दे रहा है और क्यों मेरा तिरस्कार कर रहा है ? इसने 'क्रीतदास' कहकर मुझे क्यों दूषित और कलंकित किया ? क्या मुझे जन्म देने वाले माता-पिता दूसरे हैं ? क्या वस्तुत मन्मन मेरे पिता नहीं हैं ? अच्छा जब तक मैं रहस्य को स्पष्ट रूप से जान न लूँ तब तक मुझे इसे कुछ भी उत्तर नहीं देना चाहिए। ऐसा सोचकर रत्नपाल तत्काल ही वहा से उठा। उसके मन मे अनेक विकल्प उछलने लगे। वह मौन रहा और रहस्य की गवेषणा मे तत्पर होकर वहा से चला। मार्ग मे एक बूढा व्यापारी दुकान पर बैठा दीखा। विमनस्क रत्नपाल अतीत के रहस्य को प्रकट कराने के लिए अत्यन्त उत्सुक होकर उस बूढे के समीप आया।

हिम से दग्ध कमल की तरह रत्नपाल के म्लान मुख को देखकर, उसके कारण की गवेषणा करते हुए बूढे ने पूछा—"वत्स ! आज तू गभीर चिंता से विह्वल क्यों दीख रहा है ? प्रतिदिन प्रफुल्लित रहने वाला तेरा मुख कमल आज मुझे भयभीत और लज्जित क्यों प्रतीत हो रहा है ? तू मुझे बता शीघ्र बता, ताकि मैं तेरे दुःख का कुछ प्रतिकार कर सकूँ।"

दीर्घ और उष्ण निःश्वास छोडते हुए रत्नपाल ने सारा वृत्तान्त सही-सही सुनाया, और किस प्रकार उस ग्राहक ने 'क्रीतदास' शब्द से उसकी भर्त्सना की—यह भी कह डाला। 'यहा क्या रहस्य है ? ऐसी कौन-सी गुप्त बात है ? हे तात। मैं ये सारी बातें यथार्थ रूप से जानना चाहता हूँ।"

रत्नपाल का प्रश्न सुनकर वह वृद्ध कुछ मुस्कराया, सारा अनुभूत अतीत उसके प्रत्यक्ष परिस्फुरित हो उठा। यह गोपनीय बात अवक्तव्य है इस प्रकार कुछ कह कर वह मूक की तरह बैठ गया। प्रत्युत्तर को सुनने के लिए उत्सुक और विलम्ब को सहने मे असमर्थ बालक के मुख को देखकर उस स्थविर ने निपुणता से थोडा रहस्योद्घाटन करते हुए कहा—"पुत्र ! यह ससार रूप महा समुद्र विचित्र है। यहाँ प्राणियों के लिए कौन सा अघटित घटित नहीं होता ? तब तक ही मनुष्य उद्धत होता है, जब तक कि वह अतीत को प्रत्यक्ष नहीं कर लेता। आर्य ! जगत की दीखने वाली सारी लीला मृग तृष्णा के अतिरिक्त कुछ नहीं है। यहाँ आशा केवल आकाश तुल्य ही है। भद्र ! रहस्योद्घाटन मत करो। तेरा वृत्तान्त कहने मे मेरी जीभ लडखडाती है तो भी यदि तेरी तीव्र जिज्ञासा है तो मै तुझसे अज्ञात तेरे चरित्र की बात थोडी सी बता दूँ। सुन, तेरा पिता जिनदत्त नागरिकों मे माननीय और बहुत धनाढ्य था। तेरी माता

प्रियवादिनी और दानशीला भानुमती साक्षात् लक्ष्मी के समान थी। जब तू गर्भ में था तब अकस्मात् तेरी समृद्धि पर आपत्ति आ पड़ी। वंश-परम्परा से संचित सारी लक्ष्मी स्वप्न की तरह विलीन हो गई। धन के विनिमय से तुझे मम्मन के घर में रखकर तेरे माता-पिता रात में बिना किसी को कुछ कहे, यहाँ से अन्यत्र चले गए।" इस प्रकार कहते हुए उस वृद्ध की आँखें डबडबा आई। "तेरा पिता मेरा परम मित्र था। दूसरा ऐसा सज्जन व्यक्ति मैंने नहीं देखा! पुत्र वे तेरे विरह से दुर्बल होकर अपने विपत्ति के समय को अब कहाँ बिता रहे हैं—यह मैं नहीं जानता। कुलसूर्य! यह तेरा परम कर्त्तव्य है कि तू अपने पिता द्वारा लिखित प्रतिज्ञा पत्र के अनुसार अपने हाथ से खूब धन कमाकर, ऋण मुक्त होकर अपने माता-पिता की गवेषणा कर उनके साथ अपने घर चला जा। सौम्य! वही पुत्र आनन्ददायी होता है जो अपने वंश का उद्धार कर्त्ता, माता-पिता को सुख देने वाला तथा अपने पूर्वजों के नाम को उज्ज्वल करनेवाला होता है। देख, खेद करने से कुछ नहीं होगा। जो कुछ होगा वह बड़े पुरुषार्थ से ही होगा! मेरी कल्पना है कि तू अपने शून्य घर को अवश्य हराभरा करेगा'—इस प्रकार कहकर वह वृद्ध पुरुष रत्नपाल को विश्वास की दृष्टि से देखने लगा।

कानों को कांटों की भांति चुभने वाले अश्रुतपूर्व अपने अतीत के वृत्तान्त को सुनकर रत्नपाल लिखित चित्र की भांति, मंत्र से कीलित (सर्प) की भांति स्तब्ध, उद्‌विग्न, विस्मित और रोमाञ्चित हो गया। "अरे! आज तक मैंने अपना वृत्तान्त नहीं जाना। ओह! उस ग्राहक ने ठीक ही कहा था। खेद! मैं क्रीतदास हूँ। माता-पिता की वैसी प्रवृत्ति मेरे हृदय को पीड़ित कर रही है! मेरे निर्लज्ज जीवन को धिक्कार है, जिसका जन्म भी सब कुछ विध्वस करने वाला हुआ है! मैंने ऐसा कौन-सा कलुषित आचरण किया है? हा! मैं कुलांगार हूँ, मेरा वृत्तान्त कौन नहीं जानता। ओह! ऐसा क्यों हुआ? मैं मानता हूँ कि मेरे परम श्लाघनीय पूज्य माता-पिता दुखित हैं। अहा! यदि मैं गर्भ से गिर जाता तो मेरे माता-पिता की ऐसी दशा नहीं होती! अब मुझे क्या करना चाहिए? ज्यादा चिन्तन करने से क्या होगा? पुरुषार्थ से सब कुछ अच्छा होगा" इस प्रकार उसका हृदयसागर अनेक विकल्पों से विलोड़ित हुआ, वह उस स्थविर को प्रणाम कर शीघ्र ही वहां से लौट पड़ा और कहीं भी आनन्द न पाता हुआ सीधा घर चला आया। घर आकर वह आँसुओं से गीले कपोल पर हाथ रख कर भूमि को कुरेदता हुआ एक ओर खुली जमीन पर चुपचाप बैठ गया!

इधर मन्मन भी मध्याह्न की भोजन वेला जानकर 'पुत्र रत्नपाल बहुत देर तक भूखा न रह जाए'—ऐसा सोचकर शीघ्र ही घर आ गया। किन्तु उसे अपने नयनों का चन्द्र पुत्र रत्नपाल नहीं दीखा। 'क्या ऋण लेने के लिए गया हुआ वह अभी तक नहीं लौटा ? भार्ये ! तेरी गोद में क्रीडा करने वाला पुत्र अभी क्यों नहीं आया ? तू पुत्र की चिंता से निरपेक्ष होकर दूसरे कार्यों में कैसे रत है ?' इस प्रकार मन्मन ने उच्च स्वर से अपनी पत्नी को पूछा।

पत्नी ने साश्चर्य कहा—'अभी-अभी मैंने उसे आते हुए देखा था। परन्तु बाद में वह चपल कहां गया—इसका मैंने ध्यान नहीं दिया।"

'वह कहां छुप गया है'—ऐसा सोचकर मन्मन विस्मय और खेद की दृष्टि से उसे ऊपर नीचे ढूंढने लगा। कृपण मन्मन ने शुष्क मुखकमल वाले रोते हुए, कंधे को नीचे किए हुए भूमि पर बैठे अपने पुत्र को देखा।

उसने कहा—'अरे ! यह क्या ? यह क्या ? पुत्र ! किस दुर्भाग्य ने तुझे पीडित किया है जिसके कारण रो रहा है ? किस मदान्ध ने तेरा अपराध किया है ? जो तेरी अवमानना करता है, क्या उसे अपना जीवन अप्रिय है ? तू प्रतिदिन हँसमुख रहता है, आज विमन और दुर्मन क्यों है ? क्या तुझे इच्छित वस्तु नहीं मिली ? क्या आज रूखे स्वभाववाली तेरी मां ने तुझे डांटा है ? अथवा ऋण न चुकाने वाले ग्राहक ने तेरा पराभव किया है ? बोल वत्स, बोल ! तेरा व्याकुल पिता तुझसे यथार्थवृत्तान्त पूछ रहा है। मैं उसका शीघ्र ही प्रतीकार करूंगा।' इस प्रकार आश्वासन देते हुए मन्मन ने भुजाओं से पकड कर अपने पुत्र को उठाया और गोद में ले लिया ! उसके मस्तक को सूंघता हुआ आंसुओं से गीले उसके मुख को पोंछने लगा।

इस प्रकार मन्मन ने रत्नपाल से साग्रह पूछा। तब वह यथार्थ बात प्रकट करने के लिए प्रेरित हुआ और उसने गद्‌गद् भाषा में यथा ज्ञात रहस्य स्पष्ट रूप से कह सुनाया। उसने कहा—'श्रेष्ठीप्रवर ! आप मेरे पिता के समान पूजनीय हैं, किन्तु मुझे पैदा करने वाले वास्तविक पिता नहीं हैं। सारा रहस्य आज मैंने जान लिया है। स्नेह रूपी अंकुर के लिए मेघ के समान महामना तथा सात्विक वृत्ति वाले जिनदत्त मेरे पिता हैं ! प्रेम की नदी भानुमती प्रत्यक्ष रूप में मुझे जन्म देने वाली मेरी माता है। हाय ! हाय ! दरिद्रता रूपी दावानल से दग्ध वे धन के बदले में मुझे तुम्हारे घर में छोड़कर अज्ञात रूप से कहीं चले गए हैं ! आज यदि मेरे माता-पिता आकर मुझे कहे 'चलो पुत्र'—तो मैं

तत्क्षण बिना कुछ देर किए निःसन्देह रूप से उनके साथ अपने घर चला जाऊँ। ओह! दूसरे के घर में रहने का सुख भी क्या सुख है? अपनी झोंपड़ी चाहे वह टूटी फूटी हो, फिर भी वह अपनी है और दूसरे का घर चाहे वह कितना ही भव्य प्रासाद क्यों न हो, आखिर दूसरे का ही है। इस प्रकार कहता हुआ रत्नपाल जोर से रोने लगा।

रत्नपाल की अकल्पित, अतर्कित और अप्रत्याशित बातों को सुनकर मन्मन ने किसी असहनीय और अतुल वेदना का अनुभव किया। उसके हृदय की धड़कन तेज हो गई। आँखें विस्फारित हो गई। उसकी लम्बी और दृढ आशा हिमखण्ड की तरह पिघल गई। उसने सोचा—अरे! इसे कौन नागरिक धूर्त मिल गया जो कि मेरा जन्म जन्मान्तर का शत्रु था? हाय! उस दुष्ट ने सुघटित और सुमंडित मेरे वंश-प्रासाद को भूमिसात् कर दिया! हे पिशुन! मेरे कल्पना के कल्पतरु को उखाड़ कर तेरे हाथ क्या लगा? हाय! हाय! चुगलखोरों का स्वभाव विचित्र होता है। वे दुष्ट अकारण ही दूसरों के दुःख से स्वयं सुख का अनुभव करते हैं और दूसरों के नाश से सन्तुष्ट होते हैं! अरे! इसका लालन पालन निरर्थक हो गया। ओह! क्या पराये पुत्र से घर बसाया जा सकता है? इस प्रकार बहुत विकल्प करता हुआ वह मन्मन कोई उपाय ढूँढते हुए बोला—"पुत्र! किस पर-सुख दुर्बल दुष्ट ने तुझे व्यर्थ ही भ्रान्त कर निरर्थक आशंकाओं में डाल दिया है? जिनदत्त कौन है? भानुमती कौन है? किस द्रोही ने ये कपोल कल्पित नाम प्रस्तुत किए हैं। भ्रान्त मत हो, शीघ्र चल और मेरे साथ भोजन कर! देख, अनेक व्यंजनों से संयुक्त यह सरस भोजन शीतल हो रहा है! तेरी माता तेरी प्रतीक्षा कर रही है। वह तुझे न देख कर पागल सी हो रही है।"

'श्रेष्ठिप्रवर! यथार्थ वस्तु पर कपट का आवरण न डालें। अब तक बहुत हो चुका कि मुझे अन्धकार में रखा। अब मेरा ज्ञान प्रदीप प्रज्वलित हो गया है अथवा भ्रान्ति शालिनी मेरी अज्ञान रूपी भामिनी विभावरी हो चुकी है। पहले मेरे प्रवास-गमन की व्यवस्था करें। मैं बाद में ही कुछ भोजन करूँगा। खैर! यदि यह वृत्तान्त मुझे पहले ज्ञात हो गया होता तो कितना सुन्दर होता' बालक रत्नपाल ने यह बात निःशंक रूप से कही।

मन्मन ने सोचा किस धूर्त ने इसे दृढता से यह विपरीत पाठ पढ़ाया है? आश्चर्य! इसके स्वभाव में कैसी रूक्षता आ गई है। यह अत्यन्त लज्जालु और अल्पभाषी था, परन्तु आज कितना वाचाल और उद्दण्ड हो गया है। धिक्कार है, किसी मत्सरी व्यक्ति ने सारा निष्फल कर डाला। अब यह

रोग असाध्य हो गया है। इसकी आशा अब प्रत्यक्ष रूप से निराशा मे बदल गई है।

'पुत्र ! मैं शीघ्र ही सारा प्रबन्ध करूँगा। अभी तुझे भोजन करना चाहिए'—ऐसा कहते हुए मन्मन ने पुत्र को भोजन करने के लिए उठाया। उन दोनो ने ज्यो त्यो सरस और ताजा भोजन भी बिना स्वाद खाया। बाद मे मन्मन ने अपने वाणिज्य-कुशल पुरुषो को बुलाकर उन्हे क्या करना है—सारा कह सुनाया। जहाज तैयार किया और उसे तत्र सुलभ विक्रयणीय पदार्थों से भरा गया। शुभ तिथि, करण और योग से सयुक्त शुभ मुहूर्त मे प्रस्थान करने का निश्चय किया। निश्चित समय आने पर सबके सामने जनक-स्थानीय मन्मन को विनय सहित प्रणाम करते हुए रत्नपाल ने कहा—'मेरे लिए किया हुआ पूज्य पिताजी का ऋण चुकाने के लिए आज मैं देशान्तर जा रहा हूं। आज तक मैं यहा बहुत आनन्द से रहा और यहा मेरा लालन-पालन अपने पुत्र की भाति बहुत ही स्नेह से हुआ और मुझे सर्वाङ्गीण सुख मिला। इन महानुभावो का आज भी वैसा ही प्रेम है तो भी मुझे अपना कर्त्तव्य करना चाहिए। मैं अब प्रवास मे जा रहा हूं। जहाज पर जितना भी माल बेचने के लिए रखा गया है, वह सारा सेठ जी का है, मेरा कुछ भी नही है। देशान्तर मे जाकर माल बेचने पर जो भी लाभ होगा, उससे पूज्य पिताजी द्वारा लिए गए ऋण को ब्याज सहित दूंगा और साथ-साथ जहाज मे रखे गए सामान का मूल्य भी अर्पित करूँगा। प्रस्थान काल मे जो कुछ भी मुझे सेठ से पारितोषिक रूप मे प्राप्त होगा, उसका लाभ मैं स्वय लूंगा, सेठ को वह नही लौटाऊँगा," यह सुनकर महान् कजूस मन्मन ने सोचा—इसे मैं क्या दूँ ? अन्त मे अति तुच्छता दिखाते हुए उस कजूस ने उस समय मे प्रचलित एक छोटा सिक्का 'भेमुदी' रत्नपाल को भेट स्वरूप दिया। इस अति तुच्छ दान के कारण सभी दर्शकों के मन मे सेठ के प्रति हीनता के भाव आए। धिक्कार है, कजूस के निर्दय हृदय और निर्लज्ज दान को। चिरकाल तक पोषित अपने पुत्र के साथ भी उसका कैसा व्यवहार है ? तो भी समयज्ञ रत्नपाल ने उस भेट को आनन्द से स्वीकार किया, उसे माथे पर चढाया और सुरक्षित रख दिया। उसने कहा—"आपकी कृपा से यह लघु दीखने वाला दान भी मेरे बहुत लाभ का हेतु बनेगा। क्या वट वृक्ष का छोटा बीज विस्तार को नही पाता ?"

४

## चौथा उच्छ्‌वास

●

प्रकृति का यह नियम त्रैलोक्य-विदित है कि जिस व्यक्ति की जैसी शुभ-अशुभ भावना होती है, वैसा ही उसे परिणाम मिलता है। जो प्रतिदिन रोग का चिन्तन करते रहते हैं, वे रोगी हो जाते हैं और जो आरोग्य की कल्पना करते हैं, वे स्वस्थ बन जाते हैं। वे मनुष्य कभी ऊँचे पद को प्राप्त नहीं कर सकते जिनके मन में सदा निराशा, दौर्बल्य और अपने आप में अविश्वास परिस्फुरित होता रहता है। 'हमारे जैसे व्यक्तियों के दिन बीत गए, अब तो हमें ज्यों-त्यों समय बिताना है। भविष्य में जब कोई अनुकूल अवसर प्राप्त होगा, तब कुछ करने की सोचेंगे'—इस प्रकार जो व्यक्ति निरंतर अपनी असमर्थता का अनुभव करते हैं वे कभी अपने प्रयोजन को पूरा नहीं कर पाते, उनका मनोरथ कभी फलित नहीं होता और उनके स्वप्न कभी साकार नहीं होते। जिनके विचार उदार हैं, कल्पनाएँ कल्याणकारी हैं, जो सर्वाङ्गीण हित सोचते हैं और जिनका चित्त निर्मल है, वे सर्वत्र सुखी होते है, सुख उनके सम्मुख रहता है। आपत्ति में भी उनका आशारूपी निर्झर नहीं सूखता। भयानक रात्रि में भी उन्हें प्रभात दीखता है। उन्हें स्वतः दूसरों की अकल्पित सहायता प्राप्त होती है। इसलिए उत्साह सभी सफलताओं का मूल, कल्-

नाओं की नियान्विति के लिए कल्पवृक्ष, कामनाओं की पूर्ति के लिए कामकुंभ और इच्छित वस्तु की प्राप्ति के लिए चिन्तामणि के समान है।

अनुकूल वातावरणों से प्रेरित होकर रत्नपाल ने मन्मन के घर से देशान्तर के लिए प्रस्थान किया। उस समय उसका आन्तरिक उत्साह बढ़ रहा था। अनेक साथी उसे घेरे हुए थे। गुरुजनों के आशीर्वाद को पा वह आश्वस्त था। स्तुतिकार मंगलमय वचनों से उसकी स्तुति कर रहे थे। उस समय वह स्वतः समुपस्थित शुभ शकुनों से वर्धापित हो रहा था। रास्ते में एक मालिन माथे पर फूलों की टोकरी लिए सामने मिली। 'देशान्तर जाने वालों के लिए यह अति शुभ शकुन है'—ऐसा सोचकर रत्नपाल ने मन्मन द्वारा अर्पित लघु-मुद्रा को देकर तत्काल फूलों की टोकरी ले ली। उसमें दाडिम और धातकी के ताजे सुगन्धित फूल थे। ये शुभ हैं—ऐसा सोचकर विवेकी रत्नपाल ने उन्हें सुरक्षित रख लिया। परमेष्ठिपंचक का स्मरण करता हुआ अनेक मुनीमों के साथ गुरुजनों को प्रणाम करता हुआ जब वह नौका पर चढ़ने लगा तब एक अनुभवी स्थविर ने आकर कहा—पुत्र! जहां इच्छा हो वहां जाना। पूरे लाभ को प्राप्त करना। परन्तु 'रानकूट' द्वीप में कभी मत जाना, क्योंकि वहां जाने वाले वहां के धूर्त-शिरोमणियों से ठगे जाते हैं।' अच्छा! कहकर रत्नपाल ने उसकी बात स्वीकार की। नाविकों ने नौका चलाई। ज्यों ज्यों वह आगे बढ़ी त्यों त्यों वह गहरे पानी में चलती गई। ऊपर आकाश था, चारों ओर पानी पानी दीख रहा था। क्या सारी भूमि जल-जलाकार हो गई है? ओह! तत्वज्ञों के लिए सागर की स्थिति दर्शनीय होती है। 'सीमा का उल्लंघन न हो जाए'—इस प्रकार शंकित होकर आगे बढ़ने वाली लहरें मानो पुनः पीछे सरक जाती थीं। 'महान् व्यक्तियों को शक्ति का प्रदर्शन नहीं करना चाहिए'—इस बात को व्यक्त करता हुआ महान् सामर्थ्यशाली और क्षण भर में सारे संसार को जलमग्न कर देने में समर्थ समुद्र मर्यादा में रहता है। इसीलिए आगमकारों ने तीर्थंकरों के लिए 'सागर की तरह गम्भीर' ऐसी उपमा दी है। 'दान देने से दानवीरों के धन में न्यूनता नहीं आती। समुद्र बड़े-बड़े बादलों के शून्य उदर को भरन करता हुआ भी कभी रिक्त नहीं होता' यह दिखाते हुए मानो वह ऊंची उछलती हुई लहरों से शोभित होता है। समुद्र इस बात का साक्षी है कि वे ही व्यक्ति महामूल्य रत्नों और मुक्ताओं को पा सकते हैं जो निडर हो गहरे जल में जाने में समर्थ होते हैं और अपने प्राणों को हाथ में लेकर चलते हैं। जो व्यक्ति डरपोक हृदय वाले हैं और जो केवल सतह पर ही चलने वाले हैं वे इन रत्नों

को कभी नही पा सकते हैं—इस तथ्य को बताते हुए समुद्र कितने शख, शुक्ति और कौडिओ के ढेरो से युक्त तटो मे शोभित होता है। इस प्रकार काव्य कल्पना मे निपुण भानुमती का पुत्र रत्नपाल समुद्र मे सकुशल यात्रा कर रहा था। अल्पज्ञ मनुष्य जो-जो सोचता है, वह सारा वैसे ही हो, यह कोई निश्चित नियम नही है। अरे मनुष्य जो सोचता है यदि वह सारा साकार हो जाए तो जगत् का सारा कार्य एक ही क्षण मे अस्त व्यस्त हो जाए और अदृष्ट की व्यवस्था छिन्न-भिन्न हो जाए। यहाँ का रहस्य विचित्र है। अलक्षित लक्ष्य को लक्षित करने वाले कुछ एक महामेधावी जन ही इसे जान सकते हैं।

रात्रि मे अचानक ही बिजली चमकने लगी। बादल उठे। बादलो की गर्जना सुनाई दी। भारी वृष्टि होने लगी। घना अधकार छा गया। वेग से झझावात चलने लगा। पूर्ण नियन्त्रण करने पर भी स्वच्छद व्यक्ति की तरह, भाग्य से प्रेरित दिग्भ्रान्त नौका इधर-उधर दौडने लगी। उसमे बैठे हुए सभी व्यक्ति शकित हो गए, उनका हृदय काप उठा, वे किंकर्त्तव्यविमूढ होकर अपने-अपने इष्टदेव की स्मृति करने लगे। नाविको ने नौका रोकने के लिए बहुत प्रयत्न किया, परन्तु प्रतिकूल पवन से प्रेरित, भावी के वशवर्ती, वह नौका एक अलक्षित द्वीप पर जा लगी। प्रभात हुआ। वृष्टि शान्त हुई। तट के पास नौका को बाध दिया, सूर्योदय हुआ। 'यह कौन सा द्वीप है ?'—सबके मन मे प्रबल जिज्ञासा जगी। रत्नपाल नौका से नीचे उतरा और तट पर इधर उधर घूमने लगा। इतने म ही उसने एक आदमी को अपनी ओर आते देखा। बुलाने पर वह समीप आया। रत्नपाल ने पूछा—'यह प्रदेश कौनसा है ? उसने तत्काल कहा—'कुमार ! यह कालकूट नाम का द्वीप है। यहाँ कृष्णायन नाम का राजा रहता है। वह अनेक माया करने मे कुशल, प्रतिदिन दभ का आचरण करने वाला और सभी धूर्त व्यक्तियो का शिरोमणि है। यहाँ के सभी नागरिक एक एक से अधिक धूर्त, मीठे बोलने वाले सदा यथार्थ व्यवहार का दिखावा करते हैं। भद्र ! कोई सामुद्रिक व्यापारी भाग्यवश यहा आ जाता है तो, जिस प्रकार गीध मृत कलेवर को खण्ड खण्डित कर देते हैं, उसी प्रकार वे भी उसको ठग लेते है और उसे महादारिद्रय अवस्था को प्राप्त करा देते हैं। मेरे साथ भी ऐसी ही माया प्रधान घटना घटित हुई है, वह घटना इस प्रकार है—एक बार मैं विक्रय वस्तुओ से नौका को भर कर समुद्र को पार कर रहा था। प्रतिकूल पवन से प्रेरित

यह काम मूर्खता का द्योतक भी है। इस प्रणाली से तुम्हारी मूल पूंजी सुरक्षित कैसे रह सकती है ?

उसने पूर्ण श्रद्धापूर्वक कहा—'तुमने ठीक प्रश्न किया है। उसका उत्तर देने के लिए मेरा मन लज्जा का अनुभव कर रहा है। परन्तु क्या कहूं, मेरा दानशील स्वभाव ही ऐसा है, कि मैं उसे व्यापार में भी नहीं भूल सकता। कार्य कैसे चलता है'—इसको मैं अभिव्यक्त नहीं कर सकता। सर्वक्षतिपूरक, सर्वशक्तिमान् और सबके योगक्षेम को करने वाला क्या कोई ईश्वर नहीं है ?

इधर घी लेकर वह कन्या अपने स्थान पर गई। घी को देखकर उसके पिता ने आश्चर्य से पूछा—'पुत्री ! मूल्य की अपेक्षा से घी दुगुना दीख रहा है।' जिसके यहां से तू घी लाई है उस जैसा धूर्त शिरोमणि इस नगर में दूसरा कोई नहीं है। उसने ऐसा क्यों किया ? इसमें कोई रहस्य है। क्या वहां कोई प्रवासी उपस्थित था ? पुत्री ने कहा—' हां, एक अपरिचित मनुष्य वहां कोई वस्तु रखने के लिए बार-बार उससे अनुरोध कर रहा था।'

पिता ने कहा—'सत्य है, उसको ठगने के लिए उस धूर्त ने यह माया रची है। कन्ये ! उसे घी पुनः लौटाने के लिए शीघ्र जा और जैसा मैं कहूं उसे जोर से कह आ।' घी लेकर कन्या शीघ्र ही उसकी दुकान पर आ पहुंची और म्लान मुख से बोली—'दुकानदार ! तुमने यह अनुचित क्यों किया ? इसे देखकर मेरे पिता बहुत कुपित हुए। और मुझे मूर्ख कहकर तिरस्कृत किया, निर्दयता से डांटा। मुझे शिक्षा देते हुए उन्होंने कहा—'भद्रे ! हम निर्धन हैं, इसकी चिन्ता नहीं करनी चाहिए। न्याय युक्त श्रमजल से सिक्त भोजन से हम सतुष्ट हैं और सुख से अपना जीवन बिता रहे हैं। न्याय से उपार्जित एक कौड़ी भी करोड़ के बराबर है और अन्याय से सचित कुटिल करोड़ भी हमारे लिए कार्य साधक नहीं है। इसलिए तू इस अहितकारी अधिक घी को लौटा आ'—इस प्रकार कहती हुई उस कन्या ने घृत पात्र को उसके समक्ष रखा और जो अतिरिक्त घी था उसे लौटाकर तत्काल वहां से मुड़ गई। तब मैंने सोचा—'हन्त ! बालिका का पिता निश्चित ही महान् सत्यवादी होना चाहिए, जिसने आगत अतिरिक्त घृत को नहीं रखा। ओह ! कैसी विशुद्ध नीति, कितना विमल चिन्तन और धार्मिक निष्ठा है। यदि मैं उसके पास अपना धन रखूं तो भविष्य में कोई भी भय सम्भव नहीं है' ऐसा निश्चय कर मैं तत्क्षण धन लेकर वहां से कन्या के पीछे-पीछे चला। ऐसा देखकर उस

दुकानदार की नैया मानो समुद्र के बीच डूब गई। पीछे से उसने बहुत पुकारा किन्तु मैंने कुछ भी स्वीकार नही किया। 'यह धूर्त शिरोमणि है' ऐसा स्पष्ट अनुभव करता हुआ उसके (लडकी के) घर पहुंचा। उसने भी सम्मान-पूर्वक कुशल प्रश्न पूछे और सानुनय अपनी जिज्ञासा प्रगट करते हुए कहा—'क्या मेरे योग्य कोई सेवा है ?' मैंने भी धन दिखाते हुए अपना अभिप्राय उसे बताया। यद्यपि बहुमूल्यवान द्रव्य को देखकर उसे पाने के लिए उसका अन्तःकरण बहुत आतुर हो उठा, फिर भी उपरितन भाव से वह पूर्व व्यापारी की तरह निपुणता पूर्वक लेने से इन्कार करता रहा। जैसे-जैसे वह प्रतिषेध करता रहा वैसे-वैसे ही मैं धन को वही रखने की भरसक चेष्टा करता रहा। उसी बीच एक ब्राह्मण भिक्षाटन करता—'स्वस्ति कल्याणम्'—इस प्रकार बोलता हुआ उसके मकान मे आया। गृहस्वामी ने अपनी पत्नी से कहा—ब्राह्मण को एक सेर चावल दो'—भार्या ने सम्मान सहित विप्र को दान दिया।

दान लेकर चलते हुए ब्राह्मण ने सोचा—आश्चर्य ! यह नई बात कैसे हुई जहाँ मुट्ठी भर आटा भी दुर्लभ है, वहाँ ऐसी दानशीलता ! कृपणता से कर्कश यह पत्नी झूठे हाथ से कुत्ते को भी नही दुत्कारती, पीसती हुई भी धान्य के कणो को चबाती रहती है, वहाँ चावलो का दान ? कोई ठगी का जाल है—ऐसा अनुसधान करते हुए उसने पीछे मुडकर देखा। उसे मैं दिखाई दिया। उसने सोचा—'इस प्रवासी को ठगने के लिए यह दानशीलता दिखाई है। मैं भी अवसर का लाभ क्यो न उठा लूँ'—यह निश्चय कर उसने अपनी पगडी म एक छोटा सा तृण डाला और तत्क्षण वहाँ से मुड गया। उदास मुख से वह कहने लगा 'ओह। महान् अपराध, अभूतपूर्व दोष, अक्षम्य त्रुटि हो गई। भ्राता ? मैं अत्यन्त दुखी हूँ। हाय ! जब मैं दान लेने के लिए झुका तब छप्पर का एक तृण आपकी बिना आज्ञा से मेरी पगडी मे लग गया। कुछ आगे जाने के बाद मेरा हाथ उस तृण पर पडा। उस समय मेरा हृदय काप उठा। मैंने सोचा—हा ! हा ! मैंने अज्ञान अवस्था मे यह क्या अनर्थ कर डाला ? आज तक मैंने किसी का बिना दिया हुआ नही लिया। आज प्रतिज्ञा का भग हो गया।' यह तृण तुच्छ है, क्या यह भी चोरी है ? छोटा अपराध कुछ भी नही है।'—ऐसा सोचकर यदि मैं उसकी उपेक्षा करूँ तो मेरी वृत्ति अर्गल हो जाए और तब मैं दूसरो के सोने के अपहरण को भी दोष-रहित मानने लग जाऊँ। ओह ! ब्राह्मण का सारा क्रिया-कलाप विलुप्त हो जाए। हम भिक्षुक का केवल भिक्षा लेना ही अधिकार है। भिक्षा से

सतुष्ट हम प्रतिपल परम आनन्द का अनुभव करते है। धन के सग्रह से हमारा क्या प्रयोजन ?—इस प्रकार कहते हुए उसने वह तृण गृहस्वामी को दे दिया और वहा से चल पडा। उसके अद्वितीय सत्यनिष्ठ कथन को सुनकर मैं बडा प्रभावित हुआ। मैंने सोचा—'ओह। यह ब्राह्मण कितना अलोभी, नीति कुशल और धर्म मे दृढ है। यह महात्मा है। यदि मैं अपना धन इसे सौंप दूँ तो उसके अपहरण की शका उठती ही नही। ऐसा सोचकर वहा से धन लेकर चल पडा। पहले के धूर्त ने मुझे रोका, किन्तु मैं वहा नही ठहरा। उस भिक्षु के पीछे पीछे चलते हुए मैंने उसके घर म प्रवेश किया। उसने मेरे साथ बहुत मधुर व्यवहार किया। मैंने भी अपना धन दिखलाकर उसे अपने पास रखने के लिए आग्रह किया परन्तु उस धूर्त ने स्पष्ट रूप से अपनी अनिच्छा दिखाई। उसी समय एक योगी भिक्षा के लिए आया और शख बजाने लगा। उसे देखकर वह बहुत प्रसन्न हुआ। उसने सभक्ति उसे वदना की। 'धन्य है मेरा भाग्य'—ऐसा कहते हुए उसने योगी की झोली परमान्न (खीर) से भर दी और दूसरे बहुत सारे सुमधुर भोजन भी दिए। भारी झोली लेकर योगी गुरु के समीप आया। नवीन सरस भिक्षा को देखकर वृद्ध गुरु को आश्चर्य हुआ। आज कौन ऐसा नया दानी नगर मे उत्पन्न हुआ है जिसने ऐसे रसो से भरपूर भोजन भिक्षा मे दिया है ? गुरु ने कहा—अरे। तू प्रतिदिन रूखा सूखा, बचा-खुचा भोजन लाता है। ऐसा मनोज्ञ भोजन कभी तुझे प्राप्त नही हुआ। क्या वहा कोई नया धनी भद्र पुरुष बैठा था ? इसमे कोई रहस्य अवश्य है। शिष्य ने कहा—हा।

गुरु ने कहा—शिष्य ! झोली लेकर वहां जाने की शीघ्रता कर। वहा जाकर मैं जो कुछ कहूँ उसे कहकर अतुल सफलता प्राप्त कर। 'जैसी आपकी आज्ञा' ऐसा करता हुआ शिष्य झोली लेकर शीघ्र ही वहा आया और सखेद कहने लगा— भाई ! आज मैंने गुरु का बिना कारण ही उपालभ पा लिया। जब मैं भिक्षा लेकर गुरु के पास गया, तब वे तुम्हारे द्वारा दी गई सरस भिक्षा को देखकर विरक्त गुरु मेरे ऊपर लाल हो गए और कुपित वाणी से उपालभ देते हुए बोले— मूर्ख ! क्या साधु के लिए ऐसी भिक्षा योग्य है ? केवल तृण को खाता हुआ बकरा कामवासना से बहुत पराजित हो जाता है, तब यह भोजन करता हुआ योगी ब्रह्मचारी कैसे रह सकता है ? रस का लोलुपी और योगी भी ऐसा कभी नही हो सकता। अनेक प्रकार के रस और व्यजनो से युक्त भोजन से हमे क्या प्रयोजन है ? हमे तो रूखा-सूखा भोजन करना चाहिए। एकान्त वन मे रहना चाहिए और तीर्थयात्रा करनी

चाहिए। तपस्या से विहीन कोई भी साधना सफल नहीं होती ऐसा कहकर वह खीर आदि पदार्थों को वहीं छोड़कर चला गया। यह सुनकर मैं स्तंभित, विस्मित और उसके गुण से रंजित हो गया। मैंने सोचा—'ऐसा वैराग्य! विचित्र अनासक्ति, अद्भुत विरक्ति! मुझे अपना द्रव्य निःसंशय इसे ही सौंपना चाहिए। तत्काल उसके पीछे पीछे चलते हुए मैंने नगर के बहिर्भाग में स्थित मठ में महन्तजी के दर्शन किए। वैराग्यमय वार्तालाप चला। मैंने अपने धरोहर रखने के लिए उनसे प्रार्थना की। 'हमारा इनसे क्या प्रयोजन'—ऐसा कहकर उसने निषेध किया। अन्त में बहुत आग्रह करने पर उसने मेरी प्रार्थना स्वीकार की। 'यहां कोई भय नहीं है'—इस प्रकार मैं निश्चिन्त होकर समुद्र में आगे चला।

पीछे से धन के महान् लोभी महन्त ने सभी शिष्यों को अलग कर दिया। मठ के मुख्य द्वार को भी बदल दिया। सभी वृक्षों को काट डाला। अपनी एक आंख फोड डाली। सारी लीला ही बदल दी।

कुछ समय के बाद जब मैं अपनी धरोहर लेने की इच्छा से यहाँ आया तब कुछ भी परिचित नहीं मिला। महन्त ने मेरे साथ बात भी नहीं की। उसने कहा—'तू भूल गया है, यहाँ स्वप्न में भी ऐसी घटना घटित नहीं हुई।' इस प्रकार वह अपनी यथार्थ घटना सुनाता हुआ रत्नपाल से कहने लगा—

कुमार! उसके बाद से मैं यहां-वहां घूमता हूँ, परन्तु कोई भी मेरी बात नहीं सुनता। अस्तु' मेरा कहने का यही तात्पर्य है कि तुम्हें यहां बहुत दक्षता से बर्ताव करना चाहिए, अन्यथा तुम्हारा कुशल नहीं है—ऐसा मानना चाहिए। संक्षेप में ऐसा निवेदन कर—'मुझे कोई देख न ले'—ऐसा सोचकर वह तत्काल वहां से चला गया।

रत्नपाल ने स्थविर के अनुभवी शब्दों को याद किया। हाय! विधि का विधान अज्ञात होता है। मैं अनिश्चित स्थान पर आ गया। 'अब क्या करना चाहिए?' यह सोचकर कुमार चिन्तित हो उठा।



## ५

## पांचवां उच्छ्वास



अहो! पुद्गलजन्य सभी अच्छी परिणतियां पुण्यकर्म से प्रेरित होती है। पुण्य-बंध भी बिना शुभयोग के नहीं होता। जहां शुभ योग है वहां निश्चित ही निर्जरा है, ऐसा आगमिकों का कथन है। निर्जरा भी तप के बिना नहीं हो सकती। तप भी स्पष्ट धर्म का अंग है। अतः धर्म ही सभी सुखों का मूल है यह सुनिश्चित तत्व है।

इधर दो राजपुरुष घोड़े पर बैठे हुए अपनी ओर शीघ्रता से आते दिखाई दिए। रत्नपाल ने शंकित होकर उन्हें देखा। ये कौन हैं? मेरे समीप क्यों आ रहे हैं? उसके मन में ऐसा कुतूहल उत्पन्न हुआ। शीघ्र ही वे इसके पास आए और अभिलाषा से पूछने लगे—'कुमारश्रेष्ठ! क्या तुम्हारे पास दाड़िम और धातकी (धाय) पुष्प है? हमारे रुग्ण राजा की चिकित्सा के लिए उनकी आवश्यकता है। यदि तुम्हारे पास हो तो हमें अवश्य दो। यह महान् मूल्यवान् अवसर है। *समयज्ञ व्यक्ति को इसे नहीं खोना चाहिए"* इस प्रकार कहकर दोनों उत्तर की प्रतीक्षा में मौन हो गए।

"अहो! धूर्त व्यक्तियों की कला अकल्पनीय होती है। उनकी विद्या को कोई नहीं जान सकता। उनके तत्व को कोई नहीं समझ पाता। इन्होंने दाड़िम और धातकी के पुष्पों की गुप्त बात कैसे जान ली? दूसरों को ठगने

का प्रथम प्रयास विचित्र होता है"—इस प्रकार कुमार शक्ति हो गया। अथवा क्या यह सारा रहस्य 'अन्धवर्तकीयन्याय' से घटित हो रहा हो ? मुझे इसका उत्तर दक्षता से देना चाहिए, ताकि मेरा सामयिक कृत्य विनष्ट न हो। कुछ सोचकर रत्नपाल ने कहा—"रोगों का आक्रमण भीषण हो सकता है। उनका प्रतिकार अनेक औषधोपचार में हो सकता है। पुष्पों के लिए आपका प्रश्न भी उचित है। किन्तु हम यहाँ के मनुष्यों से अपरिचित हैं। इसलिए हम कैसे जानें कि आपकी याचना यथार्थ है ? यदि स्वयं राजमन्त्री यहाँ आकर सारा वृत्तान्त उचित रूप से बताए और हमारा मन विश्वस्त करें तो संभव है कि यथेप्सित वस्तु प्राप्त हो सकती है।

रत्नपाल की युक्ति-युक्त बात सुनकर दोनों राजपुरुष प्रसन्न हो गए। शीघ्र ही हम महामात्य को पुष्प लेने भेजेंगे—इस प्रकार कहते हुए दोनों नगर दिशा की ओर सहसा दौड़ पड़े।

भाग्यशाली कुमार रत्नपाल अनेक विध कल्पना करता हुआ, अपने अदृष्ट भविष्य की गवेषणा करता हुआ वहीं ठहर गया।

इधर मन्त्री कई सभ्य नागरिकों के साथ उसके पास आया। उसकी आँखों में अमृत बरस रहा था। आपस में 'जयजिनेन्द्र' की विधि सम्पन्न हुई। कुशलपृच्छा के पश्चात् कहां से आना हुआ—आदि परिचयात्मक प्रश्नोत्तर हुए। धृतिशील प्रधान ने कुमार को राजा की दुःसह अक्षि-वेदना से परिचित कराया। उसने कहा—हमने अनेक उपचार किए, परन्तु रोग का उपशमन नहीं हुआ, पीड़ा बढ़ती ही गई। एक कोई अनुभवी वैद्य आया। उसने निदान किया और वह यथार्थ स्थिति पर पहुँचा। उसने औषध प्रस्तुत करते हुए कहा कि यह दाडिम और धातकी पुष्पों के साथ प्रयुक्त होती है। संयोगवश बहुत ढूंढ़ने पर भी कहीं नहीं मिले। रोगी के लिए वेदना को क्षणमात्र तक सहना भी कठिन था, परन्तु अशक्य और निरुपाय अनुष्ठान के लिए क्या किया जा सकता था ? अचानक ही हमने यह सुना कि कोई सामुद्रिक व्यापारी समुद्र तट पर रुका हुआ है। पीड़ित व्यक्तियों के मन में चारों ओर से आशा की लहरें उमड़ती ही रहती हैं। अतः उन्होंने सोचा संभव है कि आगन्तुक व्यक्ति के पास वह वस्तु हो ? इसलिए हमारे आदमी आपके पास आए। मैं भी उन्हें प्राप्त करने आपके पास आया हूँ। आप इच्छानुसार मूल्य लें और हमें वह जीवनदायक अमूल्य वस्तु दें। वस्तु मूल्यवान् नहीं होती, मूल्यवान् होता है समय। यदि आपके पास वह वस्तु हो तो

कृपाकर शीघ्र ही हमे प्रदान करें। नि सन्देह ही रोग से मुक्त होकर राजा आपके शुभ भविष्य का हेतु बनेगा!" मत्री की निश्छल वाणी सुनकर रत्नपाल का अन्त करण विश्वस्त हुआ। उसने सोचा—"आश्चर्य है कि इतनी तुच्छ वस्तु भी भाग्यवश अतुल लाभदायक सिद्ध हो रही है। अथवा विमल भाग्य कैसे, कब, कहा प्रतिफलित होता है—यह अगम्य और रहस्यमय है। मेरे पास व्यर्थ ही पडे हुए वे फूल मैं इन्हे दे दू"—ऐसा सोचकर कुमार ने उदारता दिखाते हुए मधुर वचनो मे कहा—"मत्रीप्रवर! आपने जिस वस्तु की बहुत खोज की है, वह अनायास ही मेरे साथ है। इससे अधिक अच्छा और क्या हो सकता है कि मेरी वस्तु नृपति के काम आए। आपने कैसे कहा कि इच्छानुसार मूल्य ले लें? हमारे जैसो के लिए तो आपके कृपा-कटाक्ष मे ही मूल्य निहित है। आप क्षण भर ठहरें, मुझे भी आपके साथ फूलो के उपहार के मिष से राजा के दर्शनो का लाभ मिल सकेगा।

मत्री ने कहा—बहुत अच्छा, आप शीघ्र ही तैयार हो जाए। राजा बहुत आतुरता से प्रतीक्षा कर रहे हैं। 'अभी आया'—कहकर रत्नपाल वहाँ से चला गया। तत्काल उसने राजसभा-योग्य वेश धारण किया और अनेक अलकार पहनें। उसने राजा को भेंट करने के लिए अनेक विशिष्ट वस्तुएँ अपने साथ लीं और पुष्पकरण्डक को सज्जित किया। वह अपने अनेक व्यक्तियों को साथ ले अमात्य के साथ राजा को देखने के लिए चल पडा। राजा को भी यह वृत्तान्त प्राप्त हुआ कि एक सामुद्रिक बाल व्यापारी उन फूलो को लेकर मुझे देखने आ रहा है। राजा उससे मिलने के लिए आतुर हो उठा और वह उसके आगमन का मार्ग देखने लगा। इतने मे ही उसने देखा कि जिनदत्त का पुत्र रत्नपाल प्रसन्नता से मन्त्री के साथ आ रहा है। उसने राजा को सविनय प्रणाम किया। औपचारिक वार्तालाप हुआ। कुमार ने दूसरी महामूल्यवान् वस्तुओं के साथ-साथ पुष्प भेंट किए। राजा प्रसन्न हुआ। वैद्य ने ओषधि का प्रयोग किया। उसकी अस्खलित और सुखद प्रतिक्रिया हुई। राजा को अभूत-पूर्व सुख का अनुभव हुआ। 'इसने मुझे जीवन दान दिया है'—ऐसा सोचकर राजा रत्नपाल पर प्रसन्न हुआ। उसने रत्नपाल के लिए उचित व्यवस्था की और रहने के लिए विशाल भवन दिया। उसकी सारी वस्तुओ को ठीक स्थान पर रखवा दिया। और उसे राजसभा मे स्थान दे दिया। राजा उसे कृपा दृष्टि से देखने लगा। धीरे-धीरे कुमार वहा की स्थिति से परिचित हो गया। उसने वहां व्यापार प्रारम

किया और अपनी वस्तुओं को बहुत लाभ मे बेचने लगा। उसे अकल्पित लाभ हुआ। छह महीने बीते। उसने यहा से उचित भावो मे सुलभता से प्राप्त नई वस्तुएँ खरीदी। और शीघ्र ही अपने देश की ओर जाने की चेष्टा की, किन्तु नियति क्या क्या नई घटनाएँ घटित करती है, वह भव्य लोग सुने।

उस राजा के एक लडकी थी उसका नाम रत्नवती था। वह बडी समयज्ञा और विचार-दक्षा थी। वह अनेक प्रकार के शिल्प और कलाओं की ज्ञाता, सप्तस्वरो से साधने योग्य गान्धर्व विद्या मे निपुण, अनेक भाषा विज्ञान मे जिसकी काव्य-कला विकसित थी। साक्षात् सरस्वती, सुन्दर वर्ण और रूप से युक्त, अनुपमेय आकृति और अद्भुत आकर्षणो वाली, सर्वाङ्ग सुन्दरी, मधुर आलाप करने मे दक्ष एव सभी गुणो से युक्त थी। जब वह यौवन को प्राप्त हुई तब वह माता पिता के चिन्ता का कारण बन गई। राजा ने उसके लिए बहुत बारीकी से अनेक कुमारो को देखा किन्तु उस कुल, रूप, शील, विद्या और यथेष्ट गुणो की प्राप्ति उनमे नही मिली। जिस किसी अयोग्य व्यक्ति को राजा अपनी पुत्री देना नही चाहता था। जब से राजा ने सर्वगुण-सपन्न सरूप, विनयशील और विवेकी रत्नपाल को देखा तब उसके हृदय मे रत्नपाल ने राजकुमारी के वर के रूप मे स्थान प्राप्त कर लिया था। उसने सोचा—प्रेम के अमृत से स्नात मेरी पुत्री के योग्य यह रत्नपाल है। मैने रूप और गुण मे सुन्दर ऐसा दूसरा व्यक्ति नही देखा है। परन्तु यह प्रवासी है। क्या यह इसके साथ विवाह करना स्वीकार कर लेगा? इस चिन्ता से आकुल तूल की शय्या पर सोते हुए भी राजा को रात भर नींद नही आती थी। राजा ने अपनी भावना मन्त्री के समक्ष रखी। उसने भी 'आपका चिंतन उचित है'—यह कहकर राजा का अनुमोदन किया। उसने आगे कहा—हमें प्रयत्न करना चाहिए, सभव है सफलता मिल जाए। एक बार राजा ने प्रसन्न वातावरण मे कुमार को एकान्त मे बुला भेजा। कुशल पृच्छा के पश्चात् राजा ने बहुत दक्षता से अपनी मनोभावना उसके समक्ष रखी और यह आशा व्यक्त की कि हमारी भावना निष्फल नही जाएगी। राजा ने कहा—भीषण रोग से मुक्ति दिलाने वाले कुमार के प्रति हम क्या प्रत्युपकार कर सकते हैं?

स्वप्न मे भी अकल्पित, अदृष्ट और अविमृष्ट राजा की प्रार्थना को सुनकर कुमार अत्यन्त विस्मित और चिन्तित हो गया। उसका हृदय-समुद्र

क्या करना चाहिए' ? 'क्या उत्तर देना चाहिए ?' इन विकल्पों की लहरों से आहत होने लगा। उसने सोचा—एक ओर मेरा यह निश्चय है कि जब तक मुझे अपने माता-पिता न मिल जाएं तब तक मुझे विवाह नहीं करना है। दूसरी ओर परम प्रशसनीय राजा का अनिषेधनीय अनुरोध है। मेरे सामने सर्प और छुछुन्दरी की सी स्थिति उपस्थित हो गई है।

कुमार को मौन देखकर राजा ने साग्रह पूछा कुमार ! तुम मौन क्यों हो ?

रत्नपाल ने हाथ जोडकर स्फुट और कोमल स्वरो मे विनय सहित राजा से निवेदन किया—'मेरा परम सौभाग्य है आपने मुझे अपनी पुत्री देने के लिए कहा। किन्तु कहाँ तो धन के लोलुप हम व्यापारियो का कुल और कहाँ वीर रस से विशिष्ट जगत् विख्यात राजवश ! कहाँ तो हमारी स्वार्थ-परायण डरपोक मनोदशा, और कहाँ क्षत्रियो की स्थिर सकल्प-वाली परार्थ-प्रवणा साहसिकी मन स्थिति। महार्घ्य मणि स्वर्ण मे शोभित होता है, केवल चमक, दमक दिखाने वाले काच के टुकडे म नही। योग्य के साथ योग्य की योजना करने पर ही योजक की मेधा का माहात्म्य प्रगट हो सकता है। इसलिए अपने कुल के अनुरूप महानूरूप और शक्तिशाली दूसरे राजकुमारो को खोजें।'

राजा ने सगर्व व्यग कसते हुए कहा—"यहा धूर्त शिरोमणियो के सरदार के समक्ष तुम्हारी वचकवृत्ति नहीं चलेगी। जो मानना है उसे अभी, साय, कल, परसों या तरसो मानना ही पडेगा। यह अच्छी तरह से जान लो कि इसके सिवाय यहा से निकलने का कोई मार्ग नहीं है। इसी मे कुशल है, ज्यादा बोलने से क्या लाभ ?"

राजा की परिणाम विषम अन्तिम सूचना सुनकर कुमार का हृदय कापने लगा और उसे यह नीति वाक्य याद हो आया कि आज्ञा प्रधान राजाओ की प्रीति सुस्थिर नही होती। तत्क्षण रत्नपाल ने अपनी भाषा का स्वर बदल डाला। स्वीकृति देते हुए 'उसने कहा'—नरनाथ ! मैंने आपके कथन को कब नकारा था ? मेरा यह परम सौभाग्य है कि साक्षात् कल्पलता की भाति यह राजकुमारी मेरे वक्ष-वृक्ष पर चढ रही है। ऐसा मन्दभाग्य कौन होगा जो आती हुई लक्ष्मी का निषेध करे ? अपनी योग्यता को प्रगट करना विवेकी व्यक्तियो का धर्म है, जिससे कोई बाद म पश्चात्ताप न हो।'

राजा कृष्णायन ने तत्काल राजकुल के ज्योतिषी को बुला भेजा और पुत्री के विवाह के लिए तात्कालिक शुभलग्न पूछा। ज्योतिषी ने पंचांग देखकर, अंगुलियों के पर्वों पर कुछ गिनते हुए तथा चन्द्र-सूर्य आदि स्वरों को ग्रहण करते हुए पक्ष के मध्य का एक शुभ दिन विवाह के लिए बताया। राजा ने विवाह के योग्य सारी सामग्री एकत्रित की। बाजे बजने लगे। सौभाग्यवती स्त्रियों ने मधुर स्वरों से मंगलगीत गाए। विवाह का प्राथमिक कृत्य प्रारम्भ हुआ। तोरण आदि की मनोहर रचना हुई, द्वारों पर अनेक मांगलिक पुष्पों के ढेर किए गए। सभी नागरिकों को यह ज्ञात हो गया कि रत्नपाल रत्नवती से विवाह करेगा। उन्होंने भी यथास्थान विविध प्रकार के कौतुक, मंगल आदि किए। विवाह का समय समीप आ गया। रत्नपाल के शरीर का उबटन किया गया। उसने वर के योग्य वस्त्र धारण किए। वह घोड़े पर चढ़ा हुआ अत्यन्त दीप्त हो रहा था। प्रत्येक चौराहे पर लोग वरयात्रा को बधाइयां दे रहे थे। वरयात्रा राजा के महलों में पहुँची। विवाह की सभी विधियों का निर्वाह हुआ। अपने सलज्ज नयनों से पति के मुख-चन्द्र को देखती हुई रत्नवती चकोरी की भांति मनमें अनुपमित सुख का अनुभव कर रही थी। राजा ने दहेज में अपरिमित सुवर्ण और रत्नराशि तथा अनेक विचित्र देशों से प्राप्त वस्तुएँ दीं। तदनन्तर अपनी पुत्री को उसे समर्पित किया। भानुमती का पुत्र रत्नपाल अपने श्वसुर द्वारा प्रदत्त प्रासाद में अपनी नवोढा के साथ आया। विवाह हो जाने पर भी रत्नपाल के अन्तःकरण में आन्तरिक शांति का अनुभव नहीं हो रहा था। उसने सोचा—'जब तक मैं अपने दुःखी माता-पिता के हृदय को शान्त न कर दूँ तब तक राजकुमारी के साथ मेरे विवाह से क्या प्रयोजन ? जहाँ आवश्यक कर्त्तव्य का निर्वाह नहीं, वहाँ सुख-क्रीडा से क्या करना है ?' ऐसा सोचकर उस विवेकी सुपुत्र ने उसने मनमें यह निश्चित प्रतिज्ञा की, कि जब तक मैं अपने पूज्य माता-पिता को न देख लूँ तब तक अपनी प्रियतमा के साथ गृहस्थाश्रम के सुख का भोग नहीं करूँगा।"

नव प्रियतम का संगम पाने को उत्कंठित अपनी नवभार्या रत्नवती से रत्नपाल ने कहा—'प्रियतमे ! हमारे कुल की यह मर्यादा है कि जब तक नव विवाहित पति अपनी वधू के साथ कुलदेवता की पूजा नहीं कर लेता तब तक वह पंचेन्द्रियजन्य सुख-क्रीडा में प्रवृत्त नहीं हो सकता। लज्जावती रत्नवती ने 'आर्यपुत्र ही प्रमाण हैं'—ऐसा कहकर प्रसन्नता से पति के

वचनों को स्वीकार कर लिया। दोनों ने यह प्रतिज्ञा की कि इस रहस्य का भेद खुलने न पाए। इस प्रकार नाना प्रकार के आलाप सलाप करते हुए दम्पती के कुछ दिन बीते। 'बहुत कार्य शेष है'—ऐसा स्मरण कर रत्नपाल ने शीघ्र ही अपने देश जाने का निश्चय किया। अवसर देखकर रत्नपाल ने अपने ससुर को सविनय निवेदन किया। अपने जामाता की देश लौटने की इच्छा जानकर राजा का चित्त उद्विग्न हो गया। पुत्री के विरह से उत्तप्त सास बहुत दुःखी एवं चिन्तातुर हो उठी। उसने कहा—"अरे! ऐसी क्या जल्दी है? यहाँ क्या दुःख है? दामाद का मन उद्विग्न क्यों है? सास ने अपने पुत्र के समान दामाद को अपने महलों में बुला भेजा और अनुरोधपूर्वक कहा—'जामात! 'जाता हूँ' ऐसा कहते हुए आपकी जीभ लज्जित क्यों नहीं होती? हल्दी के रंग की तरह शीघ्र ही मिट जाने वाली आपकी यह प्रीति? अभी-अभी तो विवाह का कार्य सपन्न हुआ है। उसका श्रम (भार) भी अभी तक नहीं उतरा है और उसी बीच जाने की बात कह रहे हो? धिक्कार है, धिक्कार है! प्रवासी व्यक्तियों का कैसा सौहार्द? उनका क्या विश्वास? उनका क्या सबंध? उनके साथ मित्रता कर ऐसे ही सतप्त होना पड़ता है। अभी गमन सम्बन्धी एक भी अक्षर हमारे सामने नहीं बोलना है। यथा समय हम स्वयं उस विषय में सोचेंगे"—यह कहते हुए सास की आँखें डबडबा आईं।

रत्नपाल ने निपुणता से कहा—'मैं अभी यहाँ और अधिक ठहरने के लिए समर्थ नहीं हूँ। अपने निश्चय के अनुसार पहले ही यहां समय अधिक हो चुका है। वहाँ मेरा अत्यन्त आवश्यक कार्य है। मेरे गए बिना वह सारा नष्ट हो जाएगा, इसलिए कृपा कर मुझे अकेले जाने की अनुमति दें। बाद में मैं यथाकाल शीघ्र ही आ जाऊंगा।'

एकाकी जाने की बात सुनकर राजा बहुत खिन्न हुआ। प्रवासी का क्या विश्वास? वह पुनः लौट कर कब आए? प्रवासी पति की क्या भाव परिणति होती है—यह कौन जानता है? पति के प्रवास चले जाने पर रत्नवती की क्या स्थिति होगी? इस प्रकार भविष्य के विषय में सोचने में दक्ष राजा ने कहा—'जामात! तुमने अच्छा निश्चय किया है। जाना है, वहाँ भी एकाकी जाना है'—यह बहुत अच्छा निश्चय है। यह बहुत ही सत्य उक्ति है कि—'दूसरे दूसरे होते हैं और अपने-अपने।' इसमें कोई संदेह नहीं है। यदि जाना है तो सुख से जाओ, कौन रोकता है। किन्तु कुछ समय तक यहां रहो। यह

हमारी इच्छा है। एकाकी जाने की इच्छा तो नितान्त हास्यास्पद है। तुमने यह नही सोचा कि प्रोसित पतिका युवती पत्नी की क्या दशा होती है ? मध के साथ ही बिजली की शोभा है। पति के साथ ही सच्चरित्रा पत्नी की शोभा होती है। कृषक के बिना खेती और माली के बिना पुष्प-वाटिका की तरह पति के बिना दूसरो के आश्रित स्त्री की शोभा नही होती। स्वच्छन्द रूप से पिता के घर बहुत काल तक रहने वाली कन्याएं आंखो मे काटो की भांति चुभने लगती है। इसलिए तुम्हे अपनी भार्या के साथ ही जाना है, ऐसा हमारा अभिमत है। इससे हमारे कर्तव्य का भार भी हल्का हो जायगा। अन्यथा निरन्तर चिन्तातुर हृदय से आप वहां और हम यहां रहेंगे।' इस प्रकार अच्छी तरह मे कहने पर भी रत्नपाल अपनी पत्नी को साथ ले जाने को तैयार नही हुआ।

राजा और रानी उसे रोकने मे असमर्थ रहे। समस्या का प्रतिकार नही हुआ। अब हमे क्या करना चाहिए ? यह सोच दोनो चिन्तित हो गए। इतने मे ही कोई एक अपरिचित प्रौढ जटाधारी व्यक्ति जो विविध यंत्र मंत्र और तंत्र का ज्ञाता था, वहा आया। राजा और रानी ने सविनय वन्दन किया और उसकी यथोचित पूजा की। वह बहुत प्रसन्न हुआ। राजा के उद्विग्न और म्लान मुखकमल को देखकर तत्काल उसने कहा—नरेश ! आज आपका मुख हिम से आहत कमल की भांति (म्लान) दिख रहा है ? क्या आपके मन म कोई ऐसा अन्त शल्य विद्यमान है ? यदि कहने योग्य हो तो आप उसे प्रगट कर, जिससे कि मेरे जैसा व्यक्ति उसका कोई प्रतिकार ढूढ सके।"

राजा ने सखेद कहा—'भगवन् ! कहने से क्या होगा ? कोई उपाय नही दीख रहा है। हाय ! असगत हो रहा है।'

जटाधारी योगी ने पुन जिज्ञासा की कि—यदि गुप्त न हो तो मेरी सुनने की इच्छा है।'

'महात्माओ के समक्ष क्या गोपनीय है'—ऐसा सोचकर राजा ने अपने जामाता के एकाकीगमन की उत्सुकता बताते हुए सारा वृत्तान्त कह सुनाया। 'यहा बल प्रयोग उचित नही है। इसके साथ मैं अपनी पुत्री को कैसे भेज सकता हूं—यह बडी चिन्ता है।'

योगी ने कहा—'यदि निपुणता से कार्य किया जाय तो निरपाय क्या हो सकता है ?'

राजा ने उत्कंठित होकर कहा—'यदि आप कृपा कर कोई मार्ग बताएँगे तो हम अनुगृहीत होंगे।'

योगी ने अपनी शक्ति का निदर्शन करते हुए कहा—'यदि रत्नवती को स्त्री रूप से पुरुष रूप में परिवर्तित कर अपने पति के साथ उसी रूप में अपने देश में जाया जाए तो हमारा कार्य नहीं सध जाएगा ?'

राजा ने जटाधारी योगी की मुखाकृति को देखते हुए कहा—'यदि ऐसा हो सकता है तो दूसरा क्या चाहिए ? आप परोपकार करने में निपुण योगी हैं। आप ऐसा योगिक चमत्कार दिखाएँ। हम निश्चित ही कृतार्थ होंगे।'

तपस्वी योगी ने सगर्व कहा—'यदि मैं इतना छोटा-सा कार्य करने में भी असमर्थ हूँ तो क्या मैंने इतने वर्ष जंगल में व्यर्थ ही बिताए और क्या मैंने व्यर्थ ही इतने वर्षों तक मौनव्रत का आचरण किया है ?' तत्काल योगी ने राजकुमारी को अपने पास बुलवाया। उसने झोली से दो जड़ियाँ निकाली। एक के विधि युक्त प्रयोग से स्त्री पुरुष बन जाती है और दूसरे के प्रयोग से पुनः अपने स्वरूप में आ जाती है। तत्काल पहली जड़ी का प्रयोग किया। रत्नवती तत्क्षण राउल योगी के रूप में परिवर्तित हो गई। 'मणि मंत्र और औषधियों का प्रभाव अचिन्त्य होता है'— इस उक्ति की यथार्थता का साक्षात्कार सबने किया। राउल ने रेशमी गेरुआ उत्तरीय पहना और घुटनों तक लटकने वाली शिथिल सुन्दर गेरु रंग की कंथा को अपने कंधों पर धारण किया। शिर पर राउल योगी की परम्परा के अनुकूल आडम्बर रहित टोपी पहनी। हाथों में अनेक मधुर स्वरों के आलाप से मधुर नई वीणा को धारण किया। इसी प्रकार दूसरी सारी तद्योग्य सामग्री से युक्त वह राजयोगी बहुत सुन्दर और सबके लिए आश्चर्य से देखने योग्य हो गया।

पश्चात् समयज्ञ राजा ने जामाता को पुनः प्रासाद से निमंत्रित किया और कहा—'जामात ! बहुत आग्रह करने पर भी तुम न यहाँ ठहरना चाहते हो और न अपनी भार्या को साथ ले जाना चाहते हो। जामाता पर हमारा क्या जोर चल सकता है ? जो प्रवासी स्नेह को शिथिल कर द्वीपान्तर में चले जाते हैं उनका पुनः लौट आने का क्या विश्वास है ? पुनः लौटने का स्मरण

दिलाने के लिए हम तुम्हारे साथ एक महान् दक्ष बालयोगी को भेजेंगे। वह रत्नवती का बालसाथी है। वह तुम्हें समय-समय पर ससुराल की स्मृति और पुन आने की प्रेरणा देता रहेगा। इससे हमारा मन भी पूरा भरा हुआ और आश्वस्त रहेगा।'

स्वीकारात्मक स्वर से बोलते हुए रत्नपाल ने कहा—'हा यह बहुत अच्छा है। आपने अच्छी योजना बनाई है। इसमे किसी को कोई बाधा नही हो सकती।'

इधर वह योगी वहा आया। उसकी मुखच्छवि अद्भुत और विमोहक थी। उसके इगित और आकार (शारीरिक चेष्टाओ और हावभावो) मे उसका चातुर्य साक्षात् परिलक्षित हो रहा था। बालक होते हुए भी उसके नेत्र-कमल प्रशान्त थे और उसके होठ कुछ हिल रहे थे। मानो कि वह कुछ जप रहा हो उसके गले मे रुद्राक्ष की माला थी। सबने उसे ससम्मान वन्दन किया और उसे उचित आसन पर बिठाया। उसे देखकर रत्नपाल रोमाञ्चित हो उठा और उसका मुँह विस्मय से प्रफुल्लित हो गया। अरे ! इस कोमल बाल-काल मे भी इसे वैराग्य कैसे हो गया ? धन्य है इसके माता-पिता, कुल मे ऐसे वशोद्धारक और भविष्यद् योगी पुत्र का जन्म हुआ।'

रत्नपाल ने पूछा—'भदन्त ! क्रीडा योग्य और जगत् के व्यवहार से अजान इस बाल्यकाल मे आपकी विरक्ति का कारण क्या है ? यह आश्चर्य होता है कि—आपने बन्धुजनो का स्नेह कैसे तोड दिया ? अहा ! यह लोकोत्तर कार्य है !

यदि मनुष्य जागरूक होकर देखता है तो इस ससार मे पग-पग पर वैराग्य है। क्या ससारी प्राणी यह नही जानता कि—'यहा की कौनसी वस्तु स्थिर है ?' जो व्यक्ति ऐसा कहते हैं कि—प्रभात मे या सायकाल धर्म का आचरण करेंगे'—उनका कथन मूर्खतापूर्ण है। क्या आगम का उद्घोष नही सुना है ?

—'जिस व्यक्ति की मृत्यु के साथ मित्रता है, जो यह मानता है कि मृत्यु आने पर मैं पलायन कर जाऊँगा और जो यह जानता है कि मैं नही मरूँगा'—वही व्यक्ति धर्म को भविष्य के लिए छोड सकता है—इस प्रकार कहता हुआ योगी आँखें बन्दकर ध्यान मे लीन हो गया। शान्त रस को बहाने वाली उसकी मुख मुद्रा को देखकर रत्नपाल प्रभावित हुआ।

इसी बीच नौका सज्जित की गई और उसमे अपने देश मे दुर्लभ किन्तु वहा सुलभ, वस्तुओ को खरीद कर रखा गया। प्रस्थान का दिन निश्चित किया। इसके मधुर व्यवहार से अनेक व्यक्ति इसके मित्र बन गए। सभी नागरिको का यह प्रीतिपात्र बन गया। रत्नपाल के देश लौटने की बात सुनकर सभी व्यक्ति अपना-अपना सौहार्द दिखाने के लिए उसके पास आने लगे। अनेक बातो से उसकी प्रशसा करते हुए 'फिर कब मिलना होगा' ऐसा कहते हुए अपनी मुखाकृतियो से खिन्नता सूचित कर रहे थे। 'वहा जाकर आप कभी-कभी हमे याद करते रहे' यह बार-बार कह रहे थे। रत्नपाल भी सबका आभार स्वीकृत करता हुआ हाथ जोड़े बैठा रहा। वहा के सभी याचक और नौकरो को उचित दान देकर उसने सबको सतुष्ट किया।

रत्नपाल के लौटने का दिन आया। इधर राउल के रूप मे रत्नवती को प्रस्थान कराने के लिए तैयारी की गई। माता-पिता का हृदय उद्विग्न हो गया। परम प्रेम से पोषित पुत्री रत्नवती की आँखें बार-बार आँसुओ से भर आती थी। उसने सोचा परिचित ससार को छोडकर अपरिचित ससुरालय मे जाना पडेगा। 'वहा का व्यवहार कटु होगा या मधुर'—इस प्रकार उसका मन अनेक सकल्पो मे फँस गया। जन्म से जो व्यक्ति साथ मे रहे हैं, उनका विरह उसके हृदय समुद्र को उद्वेलित कर रहा था। अपनी पुत्री को गोद मे बिठाकर आसुओ से उसको स्नान कराती हुई उसकी मा ने शिक्षा देते हुए कहा—"प्रिय बेटी ! तेरे विरह से आज हम सब दुखी है। मानो कि कोई महामूल्यवान् वस्तु हमारे से दूर हो रही है। इससे हमारा चित्त खिन्न हो रहा है। यह स्पष्ट किंवदन्ती है कि माता-पिता का क्या जोर चलता है ? कन्याएँ दूसरो के घर जाने वाली ही होती है।' बेटी ! तू सुख पूर्वक जा ! तेरा सौभाग्य स्थिर हो। तुम दोनो का स्वास्थ्य सदा स्वस्थ रहे। तेरी सारी पीडाएँ क्षार समुद्र में विलीन हो जाएँ। बेटी ! नया प्रदेश है। वहाँ के सभी लोगो के स्वभाव अपरिचित है। वहा की कार्य-प्रणाली का भी हमे अनुभव नही है। वहा तुझे बहुत दक्षता से रहना है। 'मैं राजपुत्री हूँ,' इसलिए मैं कार्य कैसे करूँ'- ऐसा तुझे चिन्तन नही करना है। प्रियता केवल कुल और रूप से प्राप्त नही होती है, वह प्राप्त होती है कार्य करने से। दूसरे यदि तुझ पर निरर्थक ही क्रोध करें तो भी तुझे सहिष्णु रहना है। सहिष्णुता से ही कुलवधुओ की बहुत ही शोभा होती है। ससुर और सास की सविनय सेवा करना। तेरे लिए जैसे हम है, वैसे ही वे हैं। अपने पति

के चित्त को निपुणता से अपने अनुकूल करना। अपने पति का कठोर और सरोष शब्द भी समय पर धैर्य से सहन करना। अन्यथा चिडचिडे स्वभाव वाले व्यक्तियो का गृहस्थाश्रम नही चल सकता। पुत्री ! तू दूसरो के मन को तब ही जीत सकेगी, जबकि तू अपने मन पर विजय पा लेगी। वस्त्र अलकार युक्त रूप और लावण्य का दीखने वाला आकर्षण तो एकबार और क्षणिक होता है। परन्तु मधुर व्यवहार का प्रभाव अटल और नित्य परिवर्द्धित होता रहता है और सबको वह समान रूप से आकृष्ट करता है। बेटो ! यह जीवन सग्राम है। यहां अनेक अनुकूल और प्रतिकूल उपक्रम होते रहते हैं। उसमे शुभ भावनाओ से भावित और रोचित धार्मिक भावना ही सामयिक शाति देने मे क्षम है। इसलिए दु खी व्यक्ति की तरह सुखी व्यक्ति को भी धर्म की आराधना करनी चाहिए। धर्म से सिक्त समता की लता विकसित होती है और वह नित्य कल्याणकारी फल देती है। इसलिए धार्मिक व्यक्ति सदा सुखी रहता है।' इस प्रकार अनेक सुवचनो से रत्नवती को बहुत शिक्षा देती हुई उसे अपने अनुभवो से बोधित किया और छाती से चिपका लिया स्वय रोती हुई, दूसरो को रुलाती हुई रत्नवती प्रस्थान के लिए तत्पर हो गई। इधर जामाता रत्नपाल सज-धजकर श्वसुर पक्षवालो का आशीर्वाद लेने के लिए उपस्थित हुआ। सास ने जामाता को आशीर्वाद दिया। 'आपका कार्य सिद्ध हो आपका पथ निर्विघ्न हो'— सभी ने रोमाचित होकर सप्रेम कहा। राउल भी वहा आगया। अन्तरग मे वह विरह से खिन्न हो रहा था किन्तु बाह्यभाव से आनन्दित होता हुआ, निस्सकोच वह रत्नपाल के समकक्ष बैठ गया। सास ने कहा—'जामात ! राउल हमारी पुत्री का अनन्य सहचर है। रत्नवती की भाति इसकी सुरक्षा आपको करनी है, ज्यादा क्या कहे। यह हमे बहुत प्रिय है'—यह कहती हुई रानी रोने लगी।

'आप तनिक भी चिन्ता न करें ! यह मेरी सही प्रतिज्ञा है कि मैं इसको सभी अनुकूलताएं दूंगा। यह अब आपका ही क्या हमारा भी है'—ऐसा कहते हुए रत्नपाल ने मित्र की तरह राउल का सहजभाव से आलिगन किया। हाथी पर आरूढ हुए। नगर के बीचो-बीच होती हुई, बहुत आडम्बर के साथ उनकी प्रवास-यात्रा निकली। समुद्र तट तक राजा आदि सभी राजवर्गीय लोग उन्हे पहुँचाने आए। राजा ने अतुल सपत्ति दी। उसे नाव पर रखा गया। राउल ने भी रूप परिवर्तन करने वाली दो जडिया तथा अन्य

आवश्यक वस्तुओं से भरी एक पेटी साथ में ली। राजा आदि को रत्नपाल ने प्रणाम किया। वह पंच नमस्कारमंत्र का स्मरण करता हुआ, राउल के साथ नौका में बैठ गया। सभी ने शुभ मंगल शब्द कहे और शुभ मुहूर्त में नौका वहां से चल पड़ी। अनुकूल हवा से प्रेरित होकर नौका त्वरित गति से चली और अदृश्य हो गई राजा आदि सभी परिजन अपनी पुत्री के विरह से उद्विग्न होते हुए भी इच्छित कार्य के सम्पादन से प्रसन्नता का अनुभव करते हुए अपने-अपने स्थान पर चले गए।

इधर नौका में बैठा हुआ राउल पैतृकपक्ष के विरह से क्षुब्ध हो गया और वह अतुल आकुलता का अनुभव करता हुआ भक्तिगान के मिष से आंसू बहाने लगा। ज्यों त्यों अपने भावों का गोपन करते हुए उसने अनेक सूक्ति, गद्य और गाथाओं के द्वारा विरह रस की गंभीरता को दिखाते हुए सबके मन को गद्-गद् कर दिया। 

६

## छठा उच्छ्वास

विश्व की विचित्रता का वर्णन नहीं किया जा सकता। भव की भावना की कल्पना भी नहीं की जा सकती। यहां क्या सुख है, क्या दुःख है? क्या प्रिय है, क्या अप्रिय है? कौन अपना है, कौन पराया है? जहां भी गुड़ की डली दीख पड़ती है, वहां मक्खियों का समूह बिना निमंत्रण दिए ही एकत्रित हो जाता है। पानी से भरे तालाब में सभी दिशाओं से पक्षी स्वयं आ जाते हैं। अहो! संसार स्वार्थप्रधान है परमार्थ प्रधान नहीं। अरे, धवल दीखने वाला कार्य भी अन्तर की अभिलाषा से कुछ मलिन बना रहता है। धन्य हैं वे कुछ एक व्यक्ति जो परमार्थ भाव से जगत् की निष्काम सेवा करते हैं।

'अतुल समृद्धि का अर्जन कर रत्नपाल समुद्र तट पर आया है'। यह सुनकर नागरिक तथा उसके बन्धु-जन वे सभी एकत्रित होकर प्रसन्न मुद्रा में रत्नपाल की अगवानी के लिए समुद्र तट पर जहाज के निकट आ पहुँचे। जय विजय शब्दों में उसे बधाईयां देते हुए वे प्रिय वचनों से सम्बोधित करते हुए कहने लगे—'पुत्र! प्रतिदिन मेघ की तरह हम तुम्हारी प्रतीक्षा कर रहे थे। तुम जिनदत्त के कुलीन पुत्र हो। पिताजी का नाम तुमने उज्ज्वल किया है। मन्मन अन्दर से दुःखी था—किन्तु व्यवहार के लिए वह भी वहां आया। रत्नपाल ने भी सम्मुख आए हुए सभी व्यक्तियों को प्रसन्नता से

प्रणाम किया और बोला—'आपके आशीर्वाद से सब कुछ ठीक हुआ। समुद्र की यात्रा निर्विघ्न सम्पन्न हुई' जहाज से सभी विक्रणीय और इतर वस्तुओं को उतारा गया।

रत्नपाल के नगरागमन के उपलक्ष मे शोभा यात्रा बडी धूमधाम से निकली। सभी नागरिको की प्रेम भरी आँखो से सम्भावित एव सम्मानित रत्नपाल राउल के साथ पहले मन्मन सेठ के घर आया। भोजन आदि से निवृत्त हो उसने नगर के गण्यमान्य व्यक्तियो के सामने लेख के अनुसार अपने पिता का ऋण, ब्याज सहित चुकाया और किरियाने का यथोचित मूल्य दिया 'अब सेठ जी (मन्मन) का मेरे मे कुछ लेना देना नही है।' यह कहकर उसने सबके सामने लेखपत्र फाड डाला। मन्मन के हाथ से ऋण भुगतान की रसीद लिखाई और उसने कहा 'मन्मन द्वारा दिए गए पारितोषिक का जो विपुल फल मुझे प्राप्त हुआ वह सब मेरा है, सेठ का कुछ भी नही है। यदि मैं अब सेठ के घर मे रहता हूँ तो भी कोई आपत्ति नही है, क्योंकि यह मेरा घर है। किन्तु अपने घर के बिना मेरा मन सतप्त हो रहा है। इसलिए मैं अभी अपने घर जाना चाहता हूँ।' इस प्रकार कह कर रत्नपाल उठा और मन्मन को प्रणाम कर, हाथ जोडकर बोला—'श्रेष्ठिप्रवर ! मैं अपने घर जाने के लिए आपकी आज्ञा चाहता हूँ। सोलह वर्ष तक मै यहा बडा हुआ पुत्र की भाति आपने मेरा लालन-पालन किया और मुझे शिक्षित कर प्रवास मे भेजा। मैं आपके इस परम उपकार को याद रखूँगा। कोई कार्य आने पर मैं शीघ्र ही आपके पास उपस्थित होऊँगा। मेरा मन अपने पिता के घर जाने के लिए बहुत उत्कठित हो रहा है। आप कृपा कर मुझे आज्ञा दें।'

'पर वस्तु की लालसा करना व्यर्थ है'—ऐसा जानकर, अन्तर से खिन्न केवल व्यवहार कुशलता का निर्वाह करते हुए मन्मन ने रत्नपाल को घर जाने के लिए आज्ञा देते हुए कहा—'आनन्द से अपने घर जाओ और तुम्हारा वैभव दिन प्रतिदिन बढता जाए।'

सोलह वर्ष के बाद अपने बन्धुजनो से परिवेष्टित और मगल पाठको के मगल शब्दो द्वारा वर्धापित होता हुआ रत्नपाल अपनी हवेली के पास आया। रत्नपाल के आने की सूचना पाकर वह बूढी पडोसिन तत्काल वहा आई और रत्नपाल को घर की चाबियाँ दे दी। रत्नपाल ने दोनो कपाट खोले। पूज्य पिताजी यहा बैठते थे, यहा सोते थे—ये सब बातें परिजनो ने बताईं। तत्काल उनकी स्मृति सद्यस्क हो गई। रत्नपाल बालक की भांति रोने लगा।

उसने सोचा—'हाय। वे मेरे कारण कहा कष्ट भोग रहे है ? मेरी इस विपुल सम्पत्ति से क्या लाभ ? जब तक कि मैं अपने माता पिता के दर्शन नही कर लूँ।'

बन्धुओ ने कहा—सुपुत्र ! तू अपने आपको सभाल ! शीघ्र ही वे तुझे मिल जायेंगे। हम उनकी खोज करवायेंगे। भाग्य की अनुकूलता से उनका वृत्तान्त हमे प्राप्त होगा। अब तू यहा के अस्त-व्यस्त कार्य को ठीक कर जिससे तेरे पिता का नाम उज्ज्वल हो सके।' रत्नपाल ने उनका कथन स्वीकार किया। सभी बन्धुजनो और मित्रो के साथ प्रीतिभोजन सपन्न हुआ। जिनदत्त के पास रहने वाले अनेक भृत्य कर्मकर, गुमास्ते और मित्रजन मिल जुल कर आए और अपना-अपना परिचय देते हुए बोले—'श्रेष्ठिकुमार ! महावृक्ष के नष्ट हो जाने पर घोसलो मे सस्थित पक्षियो के बच्चो की जो दशा होती है, वही दशा, जिनदत्त श्रेष्ठि का आश्रय न रहने से हमारी हो रही है। अब हम आशा करते है कि तुम अपने पिता की भाति हमे आश्रय देने वाले होगे।' रत्नपाल ने सबकी प्रार्थनाएँ सुनी, उनकी माग को जानकर उन्हें यथायोग्य कार्य देकर उनको सतुष्ट और हर्षित किया। अब मेरा प्राथमिक क्या कर्त्तव्य है ? इस प्रकार कतिपय प्रौढजनो से रत्नपाल ने पूछा, और उनके कथनानुसार कार्य करते हुए उनका सम्मान किया।

इसके बाद नगर के प्रमुख व्यक्तियो के साथ रत्नपाल राजा के पास गया और उपहार प्रस्तुत करते हुए कहा—'नरदेव ! जिनदत्त श्रेष्ठि से जो कोई लोग ऋण मागते है वे मुझसे व्याज सहित अपना-अपना धन शीघ्र ले जाए और जो लोग सेठ के कर्जदार है वे सब शीघ्र ही मुझे धन लाकर समर्पित करें।

राजा ने तत्काल ही नगर मे यह घोषणा कर दी कि—'जिनदत्त सेठ से सम्बन्धित जो धन लोग मागते हैं, वे अपना धन ले जाएँ और जिन्ह अपनी रकम वापस लौटानी है वे रत्नपाल को सारी रकम दे जाएँ।'

तत्काल उचित व्यवस्था हो गई। कर्ज मागने वालो को सारा धन मिल गया और जो कर्जदार थे उन्होने अपनी-अपनी रकम रत्नपाल को लौटा दी। जो क्षेत्र, वस्तु, दुकान मकान आदि दूसरो के हाथ चल गए थे, व सब पुन रत्नपाल ने अपने आधीन कर लिए। नगर म इसकी कीर्त्ति फैल गई।' अहो ! रत्नपाल बालक होता हुआ भी कितना बुद्धिमान् है जिसने सारे अव्यवस्थित कार्य को सुव्यवस्थित कर दिया। राउल ने भी वहा की सारी

स्थिति अच्छी तरह से जान ली। 'आगे क्या करना चाहिए'—वह हर समय यह सोचने लगा। परन्तु रत्नपाल ने यह कभी आशका नही कि राउल रत्नवती का ही रूपान्तर है। उसने नि शक रूप से यह जाना था कि यह बालयोगी है। सभी सुख प्रस्तुत होने पर भी रत्नपाल माता पिता के विरह से दुर्बल होता हुआ क्षणभर के लिए भी आनन्द नही पाता था। वह सोचता था—उन्हे कैसे खोजूं ? वे अपने पुत्र के विरह से प्रताडित और उदासीन होते हुए कहा अपना जीवन बिता रहे हैं ? मैं अकेला प्रवास मे कैसे जाऊँ ? मेरे बिना अकेला राउल इस अपरिचित प्रदेश मे कैसे रहेगा ?'

इतने मे ही अचानक अष्टागनिमित्त को जानने वाला एक ज्योतिषी वहा आया। रत्नपाल ने सविनय उससे पूछा—'विद्वद्वर्य ! मैं अपने पिता का वृत्तान्त कैसे जान सकता हूं ? वे किस दिशा मे रहते हैं ?—यह मुझे कैसे मालूम हो ? कृपाकर आप अपने ज्ञानबल से दिशा की सूचना दे जिससे कि मैं उनकी खोज करने मे सफल हो सकूं। रत्नपाल को अत्यन्त आकुल देख-कर ज्योतिषी ने शीघ्र ही गणित किया और कहा— निस्सन्देह तुम्हारे माता-पिता दक्षिण दिशा मे है और वे सकुशल है। छह महीने के भीतर उनके दर्शन सुलभ हो सकेंगे। कुमार ! विपत्ति के दिन बीत गए। अब सारा सुख ही सुख है। यह मेरी निश्चित वाणी है।' रत्नपाल ने उसे दान देकर सतुष्ट किया और वह अपने घर चला गया।

अवसर पाकर रत्नपाल ने राउल से सखेद कहा—'योगीप्रवर ! मै तुम्हे छोडकर अकेला कही जाना नही चाहता, किन्तु अभी समय की माग ऐसी है कि मुझे माता-पिता की खोज के लिए अवश्य जाना चाहिए। तुम यहाँ रह कर घर की देखभाल करते रहो। शीघ्र ही मैं माता-पिता को खोजकर उन्हे यहा ले आऊँगा और तत्पश्चात् रत्नवती को लाने के लिए तेरे साथ ससु-रालय जाऊंगा। अभी तो समय की बाट देखनी ही चाहिए।'

कुछ मुस्कराकर राउल ने कहा— 'इसमे कोई खेद नही है। माता पिता से बढकर और बडा क्या है ? उनकी सेवा देव-सेवा है। उनका दर्शन देव दर्शन के समान है। उनकी आज्ञा देव आज्ञा के बराबर है। उस कृमितुल्य कुलागार पुत्र से क्या लाभ, जो अपने माता-पिता के लिए सुख का हेतु नही बनता। परतु यह कार्य तुम्हारे जैसे गृहस्थो का नही है, बल्कि मेरे जैसे योगियो का है। तुम्हारे जैसो के लिए हेमन्तऋतु अनुकूल नही है। इस ऋतु मे जगत् को कपित करने वाली उत्तरदिशा से शीतल वायु प्रवाहित होती है। इस समय मे कौन

सुखी गृहस्थ घर से निकलता है ? गृहस्थ अनेक ऊनी वस्त्र पहनकर विशिष्ट शक्तिदायक औषधों से मिश्रित मिष्ठान्न खाकर, स्त्री और पुत्र से परिवारित होकर, अग्नि के पास बैठकर हेमन्त ऋतु के दिनो को बिताता है, वहा निस्पृह जटी, श्रमण और तापस, फटे वस्त्र पहनने वाला या नग्न व्यक्ति सानन्द वृक्षमूल मे रहकर ध्यान करता है, परमेष्ठी का स्मरण करता है, क्षुधा को सहता है और सुखपूर्वक शीतकाल को व्यतीत करता है। इसी प्रकार उष्णकाल भी भोगियो के लिए अनुकूल नही है। ग्रीष्मऋतु मे सूर्य बहुत तेज किरणो से तपता है। सारी धरती अग्नि के समान हो जाती है। उस समय सारा वातावरण तप्त हो जाता है और असहनीय वायु चलती है। बार-बार पोछने पर भी पसीना नही सूखता। प्यास से आकुल होठ, तालु और कठ पानी पीने पर भी, 'कभी पानी पिया ही नही, 'ऐसा अनुभव करते है। उस ऋतु मे जिस पुण्यवान् व्यक्ति के पास समग्र भोग सामग्री है, जो अनेक प्रकार के शीतल पेय पीता है और वातानुकूलित गृह मे रहता है, वह घर को क्यो छोडेगा ? ऐसे समय मे भी मुनि जहा कही स्थित होकर, जो कुछ ठडा या गरम भोजन खाता हुआ, ऊष्ण जल पीता हुआ, बिना बिछौने भूमि पर सोता हुआ भी परम प्रसन्न दीखता है। जो योगी प्रतिपल परमपद का स्मरण करता है वह ग्रीष्मकाल की तप्ति का अनुभव कैसे करेगा ? जिसके लिए सभी बाहरी पदार्थ बाह्य है, उसके लिए सुख दु ख की क्या कल्पना हो सकती है ? अहो ! मुनि का मार्ग विचित्र होता है। इसी प्रकार वर्षाकाल भी गृहस्थो के लिए सुखावह नही होता। जब मेघ बरसते है तब सूर्य प्रच्छन्न हो जाता है और घना अधकार छा जाता है। हृदय को कम्पित करती हुई बिजली चमकती है। मेघ का गर्जन कर्ण-विवर को भेद डालता है। रास्ते कीचडमय हो जाते है। नदिया वेग से बहने लगती है। मेघ मे छिपा हुआ सूर्य भी कदाचित् आन्तरिक घाम का अनुभव करता है। ऐसे समय मे पत्नी से विरहित कौन व्यक्ति सुख से रह सकता है ? भाग्य से परवश प्रवासी होने वाला कोई भी व्यक्ति अपने घर का रात-दिन स्मरण करता रहता है। प्रवासी पति की मानिनी पत्नी पपीहा के 'पिउ-पिउ 'शब्द से अपने पति का स्मरण करती हुई उत्कृष्ट अन्तर्वेदना का अनुभव करती है। उस पावस काल मे भी पानी-भोजन का प्रत्याख्यान कर गिरि कन्दराओ मे रहने वाले, शरीर और मन की समस्त चिन्ताओ से रहित, अक्षुण्ण ब्रह्मचर्य से परिवर्धित तेज वाले, ध्यान म लीन मुनि अलक्षित और अतर्क्य सुख का अनुभव करते हुए समय बिताते हैं। अत मुनियो के लिए सभी ऋतुए अनुकूल होती है।

इसलिए माता-पिता की खोज में मुझे जाना चाहिए। आप जैसों के लिए वहा कोई अवकाश नही है। मैं अभी जाता हूँ, मुझे साथ क्या लेना है।"—ऐसा कहता हुआ राउल हाथ मे केवल वीणा लेकर उठा। 'यह ठीक नही है, यह ठीक नही है'—ऐसे कहते हुए रत्नपाल ने झट से राउल का हाथ पकडा और बोला—'योगेन्द्र ! असमय मे ही गमन कैसे कर रहे हो ? थोडा सोचो सर्व प्रथम माता पिता के लिए पुत्र का परदेश जाना ही नीति सगत है। दूसरे मे--तुम अतिथिरूप मे दूर देश से यहा आए हुए हो। तुम सेवा कराने योग्य हो। ऐसी स्थिति मे अपने काम के लिए तुमको भेजना उचित नही है। तीसरे मे विरक्त व्यक्तियो से गृहकार्य कराना शोभास्पद नही होता। इसलिए मेरी सविनय प्रार्थना है कि तुम यही रहकर योग साधना करो। इस विषय मे तुमको मेरा भागी नही बनना है। 'मेरा जाना उचित है'—यह बताते हुए राउल ने गर्जते हुए कहा—'श्रेष्ठिपुत्र ! राउल से कोई नीति अज्ञात नही है। 'वसुधैव कुटुम्बकम्' ऐसी भावना करने वाले मुनियो के लिए निज और पर का विचार ही कहा है ? तुम्हारे माता-पिता क्या मेरे माता-पिता नही है ? अतिथि का अर्थ है—जिसके आगमन की कोई तिथि न हो। यह निरुक्त स्पष्ट है। इसलिए वह अभ्यागत—मेहमान नहीं है। सेवा करना ही जिसका जीवन व्रत है, वह भला दूसरे की सेवा की अभिलाषा कैसे करेगा ? जो शीलसपन्न तपस्वी मुनि परोपकार करते है, वे गृहस्थ के ससर्ग-जन्य दोष से दूषित नही होते। अरे, तुम निरर्थक ही आग्रह कर रहे हो ? मित्र ! सुनो, 'यदि छह महीनों के भीतर भानुमती और जिनदत्त को लाने मे समर्थ न होऊँ तो मैं अग्निकुण्ड मे प्रविष्ट हो जाऊँगा 'ऐसी प्रतिज्ञा कर निडर राउल तत्काल एकाकी चलने के लिए तत्पर हो गया। रत्नपाल को उसके निरोध का मार्ग नही मिला। वह अत्यन्त खिन्न होता हुआ, ज्यो त्यो भेजने के लिए सम्मत हो गया। रत्नपाल राउल के साथ गाव की सीमा तक गया और शिक्षा देते हुए कहा—'राउल ! देशान्तर मे पूर्ण सावधानी रखना। दूसरो को ठगने मे तत्पर अनेक धूर्तशिरोमणि वहा पग-पग पर दूसरे अपरिचित मनुष्यो को ठगते हैं। जब तक तुम लौटकर नही आजाओगे तब तक मेरा मन कही भी नही लगेगा। मैं प्रतिदिन तुम्हारी बाट देखूँगा इसलिए शीघ्र ही पुन लौट आने की चेष्टा करना।' राउल ने कहा—'ठीक है !' वह अपने प्रिय के विरह से अन्तर्पीडा का अनुभव करता हुआ भी, ऊपर से योगी की तरह निर्ममत्व दिखाता हुआ, आगे बढ गया। दोनों बहुत दूर मार्ग तक आगए रत्नपाल का गला विरह की वेदना से रुद्ध हो गया।

उसने भीतर ही भीतर रोते हुए राउल का गाढ़ आलिंगन किया। और विरह व्यथित नेत्रों से उसे देखता हुआ लिखित चित्र की भांति वहां स्थिर हो गया। उसने राउल को त्वरित गति से जाते हुए देखा और क्षण भर के बाद राउल एक वृक्ष की ओट में अन्तर्धान हो गया।

रत्नपाल ने सोचा—'जिसकी मैंने स्वप्न में भी कल्पना नहीं की थी, वह कैसे घटित हुआ? ओह! बालक होते हुए भी इसका सौजन्य कितना उत्तम है? इसकी कैसी अद्भुत निर्भयता है? इसकी बुद्धि की स्फुरणा और परोपकारनिष्ठा कैसी है। ओह! इसका उत्साह और महात्म्य अनन्य है। इसका स्वभाव मधुर है और सदा मुस्कराता रहता है। ओह! यह किसकी संतान है? मानता हूं कि यह बालकमुनि महान कुलीन है। मुझे धिक्कार है, मुझे धिक्कार है! इस प्रकार के सुखोचित और सुकुमार शरीर वाला यह मेरे लिए गांव-गांव में भटकेगा, जो कुछ मिलेगा उसे खाएगा, जहां कहीं स्थान मिलने पर विश्राम करेगा, उसी काम में वह तन्मय होकर अनेक कष्टों को सहन करेगा। अज्ञानी व्यक्तियों द्वारा निरस्कृत होने पर भी समभाव से भावित होगा।' इस प्रकार अनेक विकल्प करता हुआ, चिंता करता हुआ, सम्मूढ़ हृदय से रत्नपाल घर आया। प्रत्येक कार्य में तथा भोजन के समय में राउल का प्रतिपल स्मरण करता हुआ रत्नपाल एक-एक दिन को अंगुली के पैरवों पर गिनता हुआ ज्यों-त्यों समय बिताने लगा।

इधर राउल तेज गति से मार्ग चला जा रहा था। बीच में जो भी गांव, नगर, खेट आदि आते, वह वहां सूक्ष्मरूप से खोज करता, लोगों में पूछता, तर्क करता और रत्नपाल के माता-पिता के नाम बताता, उनका संकेत देता। कुछ भी संकेत न मिलने पर आगे बढ़ जाता। आलस्य से वह कहीं भी समय को व्यर्थ नहीं गंवाता था, न विश्राम करता और न निश्चिन्तता में सोता ही था। वह अपरिचित गांवों और नगरों में एकान्त में बैठकर वीणा बजाता हुआ कर्ण के लिए अमृत तुल्य और मधुर वैराग्यमय गीतों से जनता को आकृष्ट करता था। उस बालयोगी की अद्भुत रूप संपदा को देखकर जनता सम्मोहित हो जाती और अनेक वस्तुओं का दान कर उसे सम्मानित करती, उसका सत्कार करती और घर पर आने के लिए निमंत्रित करती। किन्तु राउल के मन में कोई पिपासा नहीं थी। वह कुछ भी स्वीकार नहीं करता। वह भिक्षाचर्या से आटा दाल आदि द्रव्य लाता और अपने हाथों से रसोई बनाकर एक बार भोजन करता था। फिर जब लोगों से परिचय हो

जाता तब जिनदत्त के रहने जाने-आने के सम्बन्ध मे पूछताछ करता । कुछ भी समाचार न मिलने पर अकस्मात् वह वहा से चल पडता । नागरिक वहा रहने का बहुत अनुरोध करते परन्तु 'बहुत रह चुका बहुत रह चुका'—ऐसा कहकर वह वहा से प्रस्थान कर देता । इस प्रकार बहुत वह लम्बे मार्ग को तय कर गया । उसने अपने मार्ग मे आए हुए अनेक नगर और वन देखे। अनेक मठ, आश्रम, और सीमावर्ती गावो मे गवेषणा की । परन्तु जिनदत्त का नाम भी कही नही सुना । कोई समाचार नही मिले, सकेत भी नही मिला। तो भी राउल अखिन्नभाव से दक्षिण दिशा की ओर आगे बढा जा रहा था । उसकी दृष्टि लक्ष्य पर लगी हुई थी । जो व्यक्ति असफलता को सफलता का उपादान कारण मानते हैं उन उद्यमी व्यक्तियो के लिए अप्राप्य, अशक्य और दूर क्या है ? जहाँ चरणो पर चरण आगे बढ़े जाते हैं, क्या उनके लिए मंजिल दूर है ? अनेक दिनो के बाद राउल जहाँ जिनदत्त रहता था उस वसन्तपुर नगर मे आया । उस नगर के कई लोग रास्ते मे उसके साथ थे। उन्होंने उसे बताया कि जिनदत्त नाम का एक वृद्ध कठियारा अपनी पत्नी के साथ यहाँ गाव के बाहिर एक झोपडी म रहता है । अपने ससुर का चिर चिन्तित और कर्णप्रिय नाम सुनकर हर्षातिरेक से राउल रोमान्चित हो उठा । मनोरथ रूपी बादलो से सिंचित उसकी आशा वल्ली विकसित हो गई । उसने सोचा—यह मेरा ससुर सौम्य जिनदत्त और भद्र स्वभाव वाली मेरी सास भानुमती ! धन्य हूँ मैं कि आज मुझे उनके चिर दुर्लभ दर्शन प्राप्त होगे । मैं उनको प्रिय पुत्र के अलब्धपूर्व सुख समाचार सुनाकर उनके मन का सन्तुष्ट करूँगा । ओह ! वह आनन्दमय समय कैसा होगा ?' ऐसा सोचता हुआ राउल नगर के समीप आया । उसने झोपडी देखी । जिनदत्त काठ का भार लाने वन मे गया हुआ था । भानुमती झोपडी मे कार्यरत थी । तत्काल वह राउल, हाथ म वीणा लिए, हँसता हुआ वहा आ पहुंचा । झोपडी के सामने उसने समतल, गोबर से लिपी पवित्र वेदिका देखी । चारो ओर का वातावरण प्रसन्न था । वह राउल उस वेदिका पर जा बैठा और अनजान की भाति आखें मूँदकर वीणा बजाने लगा । कानो के लिए अमृत तुल्य वीणा के मधुर स्वरो को सुनकर भानुमती ने सोचा 'यह कौन गा रहा है ? गर्दन को कुछ ऊँची कर उसने बाहर झाका उसने वीणा के साथ भक्ति रस मे लीन एक बालयोगी को देखा । भानुमती ने सोचा—'अहो ! आज हमारा दिन धन्य है कि बिना बुलाए, अचिन्तित रूप से इस बाल मुनि ने अज्ञात दर्शन देने के लिए यहा पदार्पण किया है । निश्चित ही आज कुछ महान् शुभ कार्य होगा ।

योगीजन बड़े या छोटे—सब पर समान दृष्टि वाले होते है। उनके मन मे कहा जाना चाहिए, कहा नही, कहा रहना चाहिए, कहा नही इस प्रकार के विकल्प नही उठते अत मैं इस बालमुनि को भिक्षा के लिए निमंत्रित करूँ'—ऐसा सोचकर वह राउल के भोजन योग्य कुछ पदार्थ लेकर उसके पास गई और विनय से प्रणाम करती हुई बोली—'बालयोगीश्वर ! आपने बडी कृपा की। हम जैसे मन्दभाग्य आपके पवित्र दर्शनो से कृतकृत्य हुए हैं। यद्यपि आपका स्वागत करने योग्य कोई विशिष्ट वस्तु नही है, तो भी मुनियो के लिए भक्ति ही विशिष्ट वस्तु है'—यह सोचकर मैं कुछ रूखी-सूखी वस्तु लाई हूँ, आप कृपा कर उसे ग्रहण करें। मुने ! यदि हम पुरिमतालपुर मे होते तो आपकी असाधारण भक्ति—शुश्रूषा करते। परन्तु क्या, अभी जो है'—इस प्रकार कहती हुई भानुमती की आँखे डबडबा आई, और अपनी गीली आँखे पोछती हुई मौन हो गई।

प्रेम की पिडलिका, वात्सल्य की पक्ति, सरलता की प्रतिमूर्ति, कृपा की पात्र और प्रकृति से सौम्य सास भानुमती को राउल ने देखा। राउल ने उसे देखकर अनुभव किया कि वह पुत्र के वियोग से कृश होने पर भी कर्त्तव्य के पालन मे पुष्ट, दारिद्र्य रूपी दावानल से दग्ध होने पर भी भावना से दान देने मे उत्सुक, स्वभाव से मधुर और धर्मिष्ठ है। उसने सोचा—'ओह ! धन चला गया परन्तु दानशीलता नही गई, मानवता नष्ट नही हुई। धूल से मटमैला हो जाने पर भी क्या रत्न की महामूल्यवत्ता कम होती है ? भूमि पर गिरजाने पर क्या मेघ का पानी कड़ुवा हो जाता है ? पत्र, पुष्प फल से विहीन होकर भी क्या आम नीम हो जाता है ? निश्चित ही यह गुणरूपी रत्नो की खान है, इसलिए यहा रत्न उत्पन्न हुआ है। निश्चित ही अग्नि से तप कर सोना दीप्त होता है। घिसे जाने पर ही चन्दन की महक फूटती है।' इस प्रकार सोचता हुआ राउल पहले की तरह वीणा बजाता हुआ मौन हो गया।

प्रत्युत्तर की प्रतीक्षा करते हुए भानुमती ने पूछा—'आप जवाब क्यो नही दे रहे है ? आप इस भक्ति भरी भिक्षा को क्यो नहीं ले रहे हैं ? यह भिक्षा सूखी होने पर भी प्रेम से स्निग्ध है, निकृष्ट होने पर भी भक्ति विशिष्ट होने से मिष्ट है।

माता जी ! भिक्षा अभी मुझे नहीं चाहिए। तुम्हारी असाधारण भक्ति को देखकर मुझे वह अवश्य ग्रहण करनी चाहिए, किन्तु प्रभु की भक्ति के रसपान से मेरा मन तृप्त है, थोडी भी भूख प्यास नही है। मुनियो के लिए

भोजन की क्या चिन्ता है ? जहा वे जाते है वहा अनेक दाता भिक्षा लिए उनकी प्रतीक्षा मे खडे रहते हैं। मा, मैं कुछ समय पूर्व ही पुरिमतालपुर से प्रस्थान कर अनेक गांव, नगर, पुर और पत्तनो मे घूमता हुआ यहा आया हूं। सुन्दर स्थान देखकर मैं तुम्हारी झोपडी की वेदिका पर विश्राम करने बैठा हूं। प्रभु के गुणगान से मुझे आध्यात्मिक विश्रान्ति प्राप्त हुई है। तेरे भक्ति भरे निमत्रण से बहुत सतुष्ट हुआ हूं—' राउल ने निरपेक्ष भाव से कहा।

पुरिमताल का नाम सुनकर भानुमती का हृदय किसी अचिन्त्य आशा की रेखा से स्पृष्ट हुआ। उसने तत्क्षण पूछा—'क्या आप पुरिमताल से आए हैं ?

राउल ने कहा—'हा वही से।'

भानुमती ने उत्सुकता से पूछा—'क्या आप वहा के विशिष्ट व्यक्तियो को जानते हैं ?'

राउल—'क्यो नही, वहा मैं बहुत काल रह चुका हूं अत. वहाँ के प्रमुख व्यक्तियो से परिचित हूं।'

भानुमती—'तब तो आप मम्मन सेठ को अवश्य जानते होंगे ?'

राउल—'हा, वह नगरप्रसिद्ध धनाढ्य कृपण है। भानुमती का हृदय-कमल हर्ष से विकसित हो गया। उसने पूछा—क्या आप उसके पुत्र-स्थानीय रत्नपाल को जानते है ? नई भाव-भगिमा दिखाते हुए राउल ने कहा—'ओह ! आप उस रत्न को कैसे जानती हैं ? वही मेरा परम प्रिय अनन्य मित्र है। मा ! मैं उसके साथ छह महीने तक रहा हूं।'

अत्यन्त उत्सुकता से भानुमती ने पूछा—क्या यह सही है ? आप उसे जानते हैं ? इस प्रकार कहती हुई वह उसके पास आकर बैठ गई।

राउल ने कहा—'हमारे जैसे योगियो के लिए कौनसा रहस्य अज्ञात रहता है ? उसका सारा घटित घटनाचक्र मुझे ज्ञात है। वह मम्मन का पुत्र नही है, किन्तु यह सेठ जिनदत्त का कुलदीप और भानुमती का अगज है। दुर्भाग्य से पीडित उसके माता-पिता सतावीस दिन का होने पर उसे मम्मन के घर धरोहर के रूप मे रख कर किसी अज्ञात दिशा की ओर चले गए हैं।'

चिरकाल के बाद पुत्र के वृत्तान्त को सुनकर बहुत उत्सुकता से भानुमती ने पूछा—राउल, उसके आगे क्या हुआ ?

पुत्र की विरहाग्नि से तप्त माता के हृदय को पुत्र के कुशल क्षेम के समाचार रूपी जलधारा से शांत करते हुए राउल ने कहा—'मन्मन ने रत्नपाल का पुत्र की तरह पालन किया और पढाया। जब वह बारह वर्ष का हुआ तब अपने एक कर्जदार के मार्मिक शब्दो से आहत होता हुआ वह अपने वृत्तान्त से अवगत हुआ।

एकटक देखती हुई माँ ने कहा—बाद मे, बादमें क्या हुआ ?

राउल—जैसे सिंह के बच्चे की तरह वह अपने स्वरूप को जानकर तत्क्षण विदेश जाने के लिए तत्पर हो गया। मन्मन के बहुत अनुरोध करने पर भी वह नही रुका। अन्त मे वह नौका को विक्रेय वस्तुओं से भरकर समुद्र यात्रा के लिए निकल पडा।

(मन ही मन मे) ओह ! उस दूध मुँहे बच्चे ने ऐसा साहस किया ? भानुमती का शरीर रोमांचित हो उठा। वह बोली—'अच्छा, ऐसा दुष्कर कार्य उसने किया ? उसके आगे भी कोई समाचार है ?

राउल—'क्यो नही ? सुनो ! आज तक का वृत्तान्त। वह कालकूट नामक द्वीप मे गया। पुण्यो के सयोग से राजा निरोग हो गया। माल के बिकने पर उसे अतुल लाभ हुआ। उसकी राजपुत्री रत्नवती से विवाह हुआ।

आश्चर्य से भानुमती ने कहा—'राउल क्या कह रहे हो ? क्या वह इतना भाग्यशाली है कि राजा का जमाई हो गया ?'

राउल—हा मा, यह सत्य है। वह महान् भाग्यवान प्रगट हुआ है। क्या तुम यह जनश्रुति नही जानती कि पुरुष का भाग्य कौन जान सकता है ?

भानुमती की आखे हर्ष से गीली हो गई। उसने पूछा—'क्या वह वही रह रहा है या अपने नगर को लौट आया है ?

राउल—'मा क्या पूछ रही हो ? वह माता पिता के बिना वहा कैसे रह सकता है ? वह वहा से शीघ्र ही लौट कर सकुशल अपने नगर मे आ गया उसने अपना सारा ऋण चुका डाला और तत्काल मन्मन के घर से निकला और पूर्ण ठाट-बाट के साथ अपने घर आ गया। अब वह प्रतिपल माता-पिता के दर्शनो के लिए उत्सुक है।'

रोते-रोते भानुमती ने कहा—'मैं ही पुत्र विरहिणी और अभागिनी भानुमती रत्नपाल की जननी हूँ। आज का दिन धन्य है कि मुझे प्रिय पुत्र के यथार्थ समाचार सुनने को मिले। योगीन्द्र ! मैंने पुत्र के वियोग मे कौन कौन

से कष्ट नही सहे हैं ? हम भी अपने नगर जाने के लिए उत्सुक थे, किन्तु समाचार न मिलने पर कुछ सन्देह था। आज अनायास ही आपका यहा हुआ। पुत्र के समाचार प्राप्त हुए। अब हम वहा जाने की शीघ्रता करेंगे आगमन और पुत्र को उल्लास से देखेंगे।

राउल ने वहा पडे हुए एक काठ के टुकडे को हाथ मे लिया और चतुराई से उसे सूघकर पूछा—'मा यह क्या है ? यह क्या है ?

सरलता की प्रतिमूर्ति भानुमती ने कहा—'यह कुछ नही है। काठ के भारे से गिरा हुआ एक टुकडा है। रत्नपाल के पिता जी प्रतिदिन जो सूखे काठ का भार लाते है, उसी का यह टुकडा है।'

रहस्य को न जानने वाले की भाति राउल ने उस टुकडे को झोली मे डाल लिया और बोला—'नगर मे प्रतिदिन इस इन्धनभार को कौन लेता है ?'

भानुमती—'नगर मे महान् धनाढ्य धनदत्त नाम का एक स्नेही सेठ रहता है। वह प्रतिदिन एक ही मूल्य मे उसे खरीद लेता है। कई वर्ष बीत गए। दूसरे स्थान पर जाने की आवश्यकता ही नही हुई।'

राउल—(मन ही मन मे) धिक्कार है, धिक्कार है, धिक्कार है उस धूर्तशिरोमणि को, जो काठ के मूल्य मे चन्दन लेकर सरल जिनदत्त को ठगता है।

इतने मे काठ का भारा बेचकर जिनदत्त भी वहा आ गया। हँसती हुई भानुमती दौडकर अपने पति के सम्मुख गई और राउल द्वारा कथित प्रिय पुत्र का वृत्तान्त कह सुनाया। जिनदत्त का हृदय हर्ष विभोर हो उठा और वह विस्तार से पुत्र का वृत्तान्त सुनने के लिए राउल के पास आ बैठा। सारे समाचार पूछे। प्रश्नो के साथ-साथ धीरे-धीरे उसने प्रियपुत्र के समाचार कह डाले। जिनदत्त का हृदय पुत्र को देखने के लिए उत्सुक हो उठा। उसे अनुपम आनन्द की अनुभूति हुई।

उपेक्षित भाव से राउल ने कहा—'थोडे दिनो के बाद ही मैं पुन पुरिमताल जाने का इच्छुक हूँ। आपका गमन मेरे साथ ही हो जाएगा।'

जिनदत्त ने कहा—'बहुत अच्छा, बहुत अच्छा। साथ ही जाएगे।' आपके साथ हम बहुत आनन्द का अनुभव करेंगे।

जिनदत्त ने राउल को भिक्षा लेने के लिए बहुत निमत्रण किया परन्तु उसने स्वीकार नही किया। वहा से उठकर जाते हुए उसने कहा—'साय या प्रात काल मैं यहा पुन आऊँगा। वहा से चन्दन को ठगने वाले धनदत्त को ढूढने के लिए नगर मे गया। वह एक चौराहे पर बैठा और इतने मधुर स्वरो से वीणा बजाई कि नगरवासी लोग स्वय आकृष्ट हुए और मृग-समूह की भाति नाद से मोहित होकर बहुत सारे लोग राउल के चारो ओर एकत्रित हो गए। उन्होंने उसे अनेक चीजे स्वीकार करने के लिए कहा, किन्तु राउल ने कुछ भी ग्रहण नही किया। अपनी निस्पृहता के कारण उसने जनता के मन मे बहुत बडा स्थान पा लिया। वह अपने हाथ से सात्विक भोजन बनाता और उसी मे सतुष्ट रहता। जहा कही एकान्त मे रात बिताता और चतुराई से धूर्त धनदत्त के घर से परिचित हो गया।

इधर भवितव्यतावश राजा के शरीर मे दाघज्वर का रोग उत्पन्न हो गया। किए गए सारे उपाय निष्फल हुए। वेदना से पीडित राजा बहुत पीडा का अनुभव कर रहा था। तब एक श्रद्धालु व्यक्ति ने राजा से निवेदन किया—'आप ऐसी वेदना का अनुभव क्यो कर रहे हैं? यहा एक योगी आया है। उसका नाम राउल है। वह यत्र, मत्र, तत्र और औषधियो मे निपुण है। उसके आशीर्वाद से आपका रोग मिट जाएगा, इसमे कोई सन्देह नही है। इसलिए उसे यहा निमत्रित करना चाहिए। वह कृपालु है, अवश्य कृपा करेगा। उसी समय दु खी राजा ने मत्री के साथ ससम्मान यह प्रार्थना भेजी कि योगिराज दर्शन देने के लिए राजमन्दिर मे आये। राउल ने कहा—'क्या हानि है? राजा को मैं अवश्य दर्शन दूँगा। प्रभु की कृपा से सब ठीक होगा।' इतना कहकर तत्काल वह वहा से उठा और लोगो से घिरा हुआ वह अपने लय मे लीन, होठो से उपाशु जाप करता हुआ राजमहल मे आ पहुँचा। राजा ने योगी को सविनय प्रणाम किया और आसन दिया। राजा ने कहा—'योगीश्वर! आपके दर्शन से आज मैं कृतार्थ हुआ हूँ। दाघज्वर की तीव्र अनुभूति हो रही है। चिकित्सा करते-करते सभी चिकित्सक हार गए। अब मैं आपकी शरण मे हूँ। अनुग्रह करे।'

योगिराज राउल ने प्रसन्नता से कहा—'राजन्! सब कुछ कल्याण करने मे ईश्वर समर्थ है जिसके स्मरण मात्र से आन्तरिक रोग भी नष्ट हो जाते है, वहा बाहरी रोगो की बात ही क्या है? मनुष्य अपने ही अज्ञान से रोगी होता है। प्राकृतिक नियमो का खण्डन करना ही रोगो को आमत्रण देना है। वास्तव मे इन्द्रियो की आसक्ति ही अनेक रोगो की जननी है। यदि वह आसक्ति

मिट जाए तो आरोग्य सपत् स्वत. प्राप्त हो जाती है। इतना कहकर राउल ने राजा की धमनी का निरीक्षण किया और रोग का निदान कर लिया। कुछ सोचकर उसने कहा—'सही निदान करने वाले वैद्य के लिए रोग को शात करने मे गोशीर्ष चन्दन की आवश्यकता है, यदि वह प्राप्त हो जाय तो रोग तत्काल शान्त हो सकता है।'

शीघ्र ही राजा के नौकर चन्दन की खोज करने नगर मे गए और चन्दन के सभी व्यापारियो से पूछा, किन्तु गोशीर्ष चन्दन का एक भी टुकडा नही मिला। सभी गवेषक उदास होकर लौट आए। उन्होंने कहा—'यहां कोई भी व्यक्ति गोशीर्ष चन्दन को न जानता है, न पहचानता है और न उसे रखता है। यदि कोई दूसरे सामान्य जाति के चन्दन की आवश्यकता हो तो यहा सुलभ है।' नृप हताश हो गया। उसने कहा—'अरे! यहा गोशीर्ष चन्दन नही मिला? हा! हा! भावी की रेखा अनुल्लघनीय होती है। योगीश्वर! अब आप ही मेरे शरणदाता है। योगी ने कहा—'महाराज! ईश्वर के साम्राज्य मे ऐसी कौन-सी वस्तु है जो न मिले? मनुष्य की अयोग्यता ही मनुष्य की असफलता है। क्या नगर मे गोशीर्ष चन्दन नही मिलता? आज ही मिलता है, अभी मिलता है, यही मिलता है'—ऐसे कहते हुए—उसने तत्काल अपना हाथ झोले में डाला और दोनो आंखे मूद कर जोर से बोला—'गोशीर्ष चन्दन जल्दी आओ, गोशीर्ष चन्दन जल्दी आओ। प्रभु की आज्ञा है, गुरु की आज्ञा है, योगी राउल की आज्ञा है। गोशीर्ष चन्दन जल्दी आओ।' इतना कहकर उसने गोशीर्ष चन्दन के टुकडे सहित अपना हाथ झोली से निकाला। राजा आदि सभी चकित रह गए। ओह! योगी की शक्ति अचिन्तनीय है। अकस्मात् झोलिका मे यह गोशीर्ष चदन कहा से आया? निश्चित ही मेरा यह दाधज्वर शीघ्र ही नष्ट हो जाएगा।' राउल ने अपने हाथ से चन्दन घिसा और कुछ मत्राक्षरो का उच्चारण करते हुए उसने राजा के शरीर पर उसका लेप किया। लेप होते ही सारे शरीर मे अनुपम शीतलता छा गई। दाधज्वर नष्ट हो गया। राजा स्वस्थ हुआ। उसने नया जीवन पाया। राजा राउल के चरणो मे गिर पडा और कृतज्ञतापूर्वक बोला—अहो! निष्कारण उपकारी ऐसे होते हैं! मुनियो मे आज भी वर्णनातीत शक्ति विद्यमान है। इसीलिए लोग उनकी सभक्ति पूजा करते हैं और लोग उनका सत्कार तथा सम्मान करते हैं। निस्पृह! किस प्रत्युपकार के द्वारा मे अपने आपको हल्का करू? यह सत्य है कि लोकोत्तर चरित्र वाले व्यक्तियो को इस लोक मे कुछ भी नही चाहिए तथापि आप

राउल के आकुल वचन सुनकर धनदत्त की पत्नी बहुत कांपने लगी। 'क्या-क्या'—ऐसे धीरे बोलती हुई राउल के पास आई और उसके मुह के पास अपने कान लेजाकर बात जानने के लिए अत्यन्त आतुर हो गई।

"यह सभी जानते ही हैं कि राजा का शरीर दाहज्वर से पीडित था। उसने गोशीर्ष चन्दन को पाने के लिए बहुत खोज कराई। किन्तु उसका एक टुकडा भी नही मिला। देख, मैंने उस क्षति की पूर्ति की है। नृप स्वस्थ हुआ। उस समय मे एक चुगलखोर ने राजा को यह सूचना दी कि—स्वामिन्! धनदत्त सेठ के पास गोशीर्ष चन्दन प्रचुर मात्रा मे है। तो भी उस लोभी सेठ ने राजा के प्रयोजन के लिये भी चन्दन का एक टुकडा नही दिया। वह कितना स्वार्थ और परमार्थ से विकल है।' यह सुनकर राजा अत्यन्त क्रुद्ध हो गया। मैं सभावना करता हूं कि आज कल मे वह सारा चन्दन ले लेगा और इससे पूर्व चन्दन के विक्रय से जो धन प्राप्त हुआ है उसे भी ले लेगा। यही नही, दड रूप मे वह और अधिक क्या अहित करेगा—यह विचारणीय रहस्य है। खेद! खेद! उस चुगलखोर ने सारा काम खराब कर डाला'—यही बात आप लोगो को कहने के लिए आज मैं यहा आया हू। अब क्या करना है—इसका थोडा विचार करना चाहिए।

इतना कहकर राउल वहा से चला गया। इस प्रकार राउल के कथन से भयत्रस्त होकर वह किंकर्त्तव्यमूढ, पागल की तरह बेचैन होकर सोचने लगी —'हा! यह क्या हो गया? कुपित राजा क्या अनर्थ कर डालेगा? अरे! अरे! हमारे घर गोशीर्ष चन्दन की प्रचुर मात्रा है। मेरे लोभी पति ने राजा के प्रयोजन के लिए भी उसे क्यो नही दिया? अब क्या होगा? वह क्षणभर के लिए भी घर मे रहने के लिए समर्थ न थी। वह दौडती हुई, बिखरे हुए कपडो और आभूषणो सहित एकाकी बाजार मे अपने पति धनदत्त के पास आई। असमय मे आई हुई उदासीन पत्नी को देखकर धूर्त धनदत्त को खेद और विस्मय हुआ। उसने सोचा—'ओह! घर की देहली का भी उल्लघन न करने वाली यह बाजार मे अकेली कैसे आ गई? निश्चित ही कुछ अनिष्ट जान पडता है, अन्यथा यह ऐसे क्यो आती? इस प्रकार सोचते हुए पति धनदत्त ने पूछा—'प्रिये! तू यहां स्वय कैसे आगई? तेरे सामने अनेक नौकर चाकर हैं। आज उनको तूने मेरे पास क्यो नही भेजा? तेरा मुख-कमल हिम से प्रताडित मृणाल की भांति क्यो विवर्ण हो रहा है। क्या तूने कोई अनिष्ट वृत्तान्त सुना है?

दीर्घ निश्वास छोड़ती हुई पति को एक ओर लेजाकर टूटे-फूटे शब्दों मे बोली—'आर्य पुत्र ! आप शीघ्र ही घर चलें। अपने सिर पर विपत्ति की घटा नाच रही है दूसरों को ज्ञात न हो, गुप्त बात है। यहाँ मैं उसे प्रकट नही कर सकती।'

सेठ का धैर्य विचलित हो गया, वह तत्क्षण अपनी पत्नी के साथ चल पडा। अनेक सकल्प-विकल्पो को सजोता हुआ, वह दौडकर घर पहुँचा। पत्नी ने घर के द्वार दृढता से बद कर डाले और राउल द्वारा कथित बात कहते हुए बोली—'पतिदेव ! चन्दन अपने पास विद्यमान था। राजा के द्वारा मागे जाने पर भी आपने उसे क्यो नही दिया ? ऐसे समय मे तो वह चीज स्वय देने योग्य थी। यह सच है कि अति लोभ का सर्वत्र वर्जन करना चाहिए।

पत्नी के मुँह से राउल द्वारा कथित सारी बात सुनकर वह सेठ अत्यन्त उत्त्रस्त हो गया। उसने सोचा – 'यदि प्रात काल होते ही राजपुरुष आकर घर की छानबीन करेंगे और प्रचुर चन्दन का खजाना देखेंगे तो मेरी क्या दुर्दशा होगी ? हाय ! अति लोभ ने सारा नाश कर डाला। मैंने व्यर्थ ही भद्र गरीब जिनदत्त को धोखा दिया। व्यर्थ मे सपादित धन व्यर्थ ही चला जाएगा और वह भी मेरी सारी सपत्ति के साथ। ओह ! समय थोडा है। मुझे अब क्या करना चाहिए ?

अन्त मे दोनो भयभीत पति-पत्नी ने रात मे अपने हाथो से सारा बहु-मूल्य चन्दन लेकर घर के पीछे एकान्त स्थान मे गर्हित वस्तु की तरह फेंक दिया। उसका मन प्रचण्ड भय से खण्डित हो चुका था। उसने चन्दन का एक भी टुकडा घर मे नही रखा और भय से त्रस्त होकर उसने अतीत मे उस चन्दन के बेचने से जो धन प्राप्त हुआ था, उसे भी वही फेंक दिया। जहा चन्दन पडा था, उस स्थान को गोबर से लीप दिया ताकि गोशीर्ष चन्दन की तनिक भी सुगन्ध न आए। पश्चात् धनदत्त पश्चिम रात्रि मे, घर के द्वार बन्द कर अपनी पत्नी को साथ ले उद्विग्न होता हुआ अन्यत्र दौड गया। कपट कला की परिणति विचित्र होती है। इसलिए नीतिकारो ने यह ठीक ही कहा है कि 'माया भय है।'•

सूर्योदय से पूर्व राउल वहा गुप्त रूप से आया। चारो ओर घूमते हुए उसने घर के पीछे फेंकी हुई चन्दन राशि को देखा और बहुत प्रसन्न हुआ। उसने सोचा—'ओह ! मेरी माया सफल हुई। काटे से काटा निकल गया। पापी को उचित प्रतिफल मिला। उसने तत्काल सारा धन बटोरकर छुपा लिया।

पश्चात वह अवसर को पाकर राजा के पास पहुंचा। राजा ने उसका सम्मान किया और आसन दिया। राजा ने बहुत बहुत आग्रह पूर्वक पूछा—'आपको क्या चाहिए ?' राउल ने कहा—'राजन्! मैं यहा से लौट जाना चाहता हूं। ऐसे सकुल नगर मे मुनियो का मन नही लगता। भावावेश से गृहस्थ लोग मुनियो को भी गृहस्थी के प्रपच मे घसीट लेते हैं। मुनियो के लिए ससर्ग का त्याग बहुत आवश्यक है। जैसे गृहस्थ मुनियो के ससर्ग से वैराग्य को प्राप्त करते है, वैसे ही मुनि गृहस्थो के अधिक ससर्ग से सयम मे शिथिल हो जाते है। इसलिए मैंने यह निश्चय किया है कि घने जगल के किसी एकान्त स्थान मे मुनियो के निवास योग्य मठ की स्थापना करनी चाहिए। दानशील नागरिकों ने मठ के योग्य काठ दिया है और वह काठ एकत्रित पड़ा है। इसलिए उनको ले जाने के लिए गाडिया चाहिए। दूसरे नागरिक गाडिया देने के लिए अत्यत आग्रह कर रहे है किन्तु मैं आपसे वचन बद्ध हूं कि राजा से ही याचना करनी है' यही चिन्तन कर यहा आया हूं।

राउल को जाने के लिए तत्पर देखकर राजा खिन्न हो गया। मेरा परम उपकारी जारहा है, यह उचित नही, यह सोचकर राजा ने कहा—योगीश्वर! जाने की यह कैसी शीघ्रता ? आपको यहा आए थोड़े ही दिन हुए हैं। जो नि सग है, उनको आसग की कैसी शका ? हमारे जैसे पापी और मन्दभाग्य व्यक्ति भी आपकी सगति से अपनी आत्मा को पवित्र करते है, इसलिए मुनि जगम तीर्थ होते है। गाडियो के लिए क्या मागना ? आपको जितनी जितनी गाडियो की आवश्यकता हो ले जाइए। यह कौनसा बडा दान है ? आप कृपा कर दूसरी कोई चीज लें। अभी आपका जाना उचित नही है।'

राउल ने कहा—'मुनि इच्छा-प्रधान होते है। आग्रह-प्रधान नही। पवन का क्या आना और क्या जाना ? हमारे उपदेश का प्रतिपालन ही हमारे दर्शन हैं। बाद मे भी क्या पुन आने की सभावना नही है ?' यह कहकर तत्काल राउल वहा से उठा, राजा को आशीर्वाद से सतुष्ट कर वहा से चल पडा। राजा ने उत्तम बैलो से युक्त अनेक शकट राउल को भेंट दिए। राउल ने नृप से शकट लेकर जहा चन्दन का ढेर था, वहा आ पहुंचा। गाडियों में गोशीर्ष चन्दन भरा और नगर से कुछ दूर जाकर उन सभी गाडियो को पुरिमताल के मार्ग पर लगा दिया। इस प्रकार सारा कार्य व्यवस्थित कर राउल जिनदत्त-भानुमती के पास आकर बोला—'मैं आज पुरिमतालपुर जा रहा हूं। यहा रहते बहुत दिन बीत गए। आपकी क्या इच्छा है ?'

जिनदत्त ने तत्काल ही उत्तर देते हुए कहा—'जिस दिन से तुम्हारे मुख से पुत्र का मगल सवाद सुना है, उसी दिन से पुत्र को देखने की प्रबल उत्कण्ठा उत्पन्न हो गई है। और उसके बिना कही भी चैन नही पडता रहा है। हम प्रतिपल तुम्हारी प्रतीक्षा कर रहे हैं, तुम्हारे साथ जाने के लिए हमने सारा सामान बाध रखा है, और सभी कार्य सम्पन्न कर लिए हैं।'

राउल ने कहा—'शीघ्रता करें। विरक्त चित्तवाले योगी किसकी प्रतीक्षा करते हैं? मैं तो अभी जा रहा हूँ'—यह कहकर राउल ने अपने पैर आगे बढाए।

सेठ जिनदत्त ने अपने कन्धो पर भार उठाया। नमस्कार मत्र स्मरण किया और राउल के पीछे पीछे चलने लगा। भानुमती सेठ के पीछे चलने लगी। सभी शीघ्र ही गाडियो के पास आ गए। और शकट सचालित किये।

राउल ने सहज भाव से कहा—'सेठ! आप यह व्यर्थ ही इतना भार क्यो ढो रहे हैं? आप बूढ़े है। गाडियो मे इस भार की क्या गणना है? आप नि शक रूप से यह भार गाडी मे रखदें।'

सरलमति सेठ ने कहा—'राउल! यह भार दुर्वह नही है। यह मैं सुखपूर्वक ढो सकता हूं।'

'तो भी शकट का सयोग होने पर भार को ढोते जाना अच्छा नही है'—यह कहते हुए राउल ने सेठ के कधो पर से अपने हाथ से भार की पोटली उतारी और गाडी मे सुरक्षित रख दी।

भानुमती के हाथ मे भी कोई हल्की वस्तु थी। आग्रह होने पर उसने भी उसको गाडी मे रख दिया।' थोडी दूर जाने पर राउल ने पुन कहा—'एक गाडी मे खाली स्थान है। आप उसमे क्यो नही बैठ जाते? बूढ़े व्यक्तियो के लिए यह यात्रा सुशक्य नही है, इसलिए कृपाकर आप बैठें।'

सेठ ने आभार प्रदर्शित करते हुए कहा—'योगीन्द्र! आपकी सेवा से हम लज्जित हो रहे हैं। हम जैसे गृहस्थो का यह कर्त्तव्य है कि वे साधुओ की सेवा करें। वहा प्रत्युत हम आपकी सेवा ले रहे है। यह उचित नही है। इस लिए हम गाडी मे नही बैठेंगे।

सबसे पहला कार्य यह है कि आप जैसे वृद्ध व्यक्तियो की सेवा की जाए। हम जैसे बालको की नही। आपको गाडी मे बैठना ही पड़ेगा। नही, नही करते हुए भी राउल ने उनको पूर्ण आग्रह से छायायुक्त गाडी मे बिठा दिया।

उन्होंने सोचा—'यह राउल कैसा महानुभाव है कि निष्कारण ही हम पर उपकार कर रहा है। यह गुरुजनों की तरह हमारी सेवा कैसे कर रहा है ? अथवा मनस्वी व्यक्तियों का यह प्रकृति सिद्ध स्वभाव है। आश्चर्य है नीर क्यों पिपासा शात करता है ? अन्न क्यों भूख शात करता है ? सूर्य क्यों प्रकाश फैलाता है ? चन्द्रमा क्यों शीतलता प्रदान करता है ? अर्थात् यह उनका प्रकृति-जन्य स्वभाव है।'

उन्होंने राउल को गाडी पर चढने का बहुत अनुरोध किया। तो भी वह गाडी पर नहीं बैठा। वह भिक्षाचर्या से स्वय भोजन लाता अपने हाथ से पकाता और दोनों को पहले भोजन कराकर फिर स्वय एकबार भोजन करता। इस प्रकार सुखपूर्वक रास्ता कटता गया और वे पुरिमताल की ओर शीघ्र गति से बढने लगे। अहो ! कैसा पौरुष है !

●

७

## सातवाँ उच्छ्वास

●

रत्नपाल ने सोचा—'प्रायः छह महीने बीत चुके हैं। आज तक राउल क्यों नहीं आया ? क्या मेरे माता-पिता नहीं मिले ? क्या जाते-जाते वह कहीं रास्ते मे भटक तो नहीं गया ? क्या वह किसी नगर की जनता की अत्यन्त भक्ति से मोहित होकर वहीं ठहर गया ? या वह कहीं प्राकृतिक शोभा से सपन्न किसी पहाड की गुफा मे ध्यान करने लग गया ? हां ! जानते हुए भी मैंने भूल कर डाली। मैंने अजान राउल को देशान्तर क्यों भेज दिया ?

नहीं, नहीं, वह अत्यन्त कार्य कुशल, इगित और आकार को जानने वाला समयज्ञ, उद्यमी, उत्साही, सत्यप्रतिज्ञ, योगी और महात्मा है। इसलिए मैं दक्षिणपथ की ओर जाऊं और आने वाले पथिकों की प्रतीक्षा करूं। सभव है कि उनमे राउल के समाचार प्राप्त हो जाए।' ऐसा चिन्तन कर रत्नपाल अत्यन्त उत्सुकता से प्रतिदिन दक्षिण दिशा की ओर जाने लगा। वह राउल के मिलने की आशा से दूर से आने वाले पथिकों को देखता, प्रतीक्षा करता, और निरीक्षण करता। वह उस दिशा से आने वाले पथिकों को रोक रोककर राउल की वेशभूषा, आकृति और वचन माधुर्य का वर्णन कर पूछता कि क्या किसी ने इस प्रकार के बालयोगी को देखा है ? वह उनसे

पुन पुन- पूछता और उत्कठा से तर्क-वितर्क करता था। परन्तु किसी ने भी यह नही बताया कि ऐसा कोई व्यक्ति उन्हे दीखा या मिला है। अन्त मे हताश होकर वह घर आता और सकल्प-विकल्पो मे रात बिताता था। उसे क्षण भर के लिए भी सुख नही मिलता था।

एक बार रत्नपाल अपने स्वप्न के सकेत से प्रात.काल पुन उसके आने के मार्ग को देखने गया। वह गिद्ध-दृष्टि से देख रहा था। उसने राउल जैसे एक किसी व्यक्ति को आते हुए देखा। ओह ! उसके हृदय मे अभूतपूर्व सुखानुभूति हुई। बार-बार सूक्ष्मता से देखने पर उसने जान लिया कि यह राउल है, वही है, वही है, ऐसा कहता हुआ वह उस दिशा मे भागा। अनुभूत विरह-वेदना को भूल कर 'स्वागतम्-स्वागतम्' ऐसा कहता हुआ वह उसके सम्मुख गया। दोनो परस्पर गले मिले। एक दूसरे के आसुओ से दोनो ने स्नान किया और परस्पर कुशल समाचारो मे अवगत हुए। रत्नपाल ने पूछा—"मैं जिनकी प्रतीक्षा कर रहा था, वे मेरे माता-पिता कहा हैं ?" राउल ने कहा—'वे नगर के समीप वाले उद्यान मे बैठे हैं और तुझे देखने के लिए आतुर हो रहे हैं। अब तुझे शीघ्र ही वहा सपरिकर जाना चाहिए।' यह सुनकर रत्नपाल अत्यन्त उत्सुक हुआ। पश्चात् वे दोनो शीघ्र ही नगर मे आ गए। नगर मे जिनदत्त के आगमन का समाचार फैल गया। सारे कौटुम्बिक, मित्र, नगर के प्रमुख व्यक्ति, ममानवय वाले व्यक्ति जिनदत्त की अगवानी करने के लिए रत्नपाल के साथ जाने को उत्सुक हो गए। राउल ने पहले जाकर, जिनदत्त और भानुमती को अच्छे सुन्दर कपडे पहनाए और विभिन्न अलकारो से अलकृत कर उन्ह ऊचे आसन पर बिठा दिया। सारी व्यवस्था अच्छी तरह हो गई।

इधर रत्नपाल माता-पिता को देखने बहुत आडम्बर के साथ निकला। जय-जयकार के नारे के साथ वहा पहुँचा। माता-पिता को देखते ही उसने हाथ जोड लिए। उसका रोम-रोम उल्लसित हो उठा। आखें डब-डबा आई। वह उनके चरणो मे गिर पडा। माता-पिता को बहुत आनन्द हुआ। उन्होंने अपने प्रिय पुत्र को बाह पकड कर ऊपर उठाया, छाती से लगाया, और उसके मस्तक को सूघा। पश्चात् उन्होने स्नह से कुशल पूछा। भानुमती की स्थिति अवक्तव्य थी। उसकी आखो मे प्रेम के आसू थे और वह अनिमेष दृष्टि से अपने पुत्र को देख रही थी। उसने मन ही मन सोचा—आज मैं पुत्रवती, सौभाग्यवती, अत्यन्त पुण्यशालिनी और धन्य हुई हूं। सारे कौटुम्बिक लोग मिले और सुख-दुख की बातें करने लगे। नगर क सभ्रान्त व्यक्तियों ने

सभी के मुह पर राउल का जय-सौरभ महकने लगा। इस प्रकार बढते हुए धन मे पुन अधिक वृद्धि हुई। अत्यन्त आनन्द से इनके दिन क्षण की तरह बीतने लगे।

एक दिन रत्नपाल ने राउल से सखेद कहा—'राउल! मैं चिन्ता के सागर मे गिर पडा हूं। मुझे अपनी पत्नी को लाने के लिए ससुरालय अवश्य ही जाना चाहिए, परन्तु चिर-विरह से पीडित मेरे माता-पिता मुझे क्षण भर के लिए भी आँखो से ओझल करना नही चाहते! दूध से जले जैसे छाछ को भी फूंक-फूंक कर पीते हैं, उसी प्रकार मेरे विरहाग्नि से दग्ध मेरे माता-पिता मेरे दूर जाने की बात भी नही सह सकते। 'मुझे अब क्या करना चाहिए ?'—यह महान् दुविधा मे पडा मेरा मन नहीं जान सकता।

प्रसन्न वदन राउल ने गभीर होकर कहा—'क्या आपको अपने अनुभवी श्वसुर की शिक्षा याद नही है ? उन्होने कहा था—प्रवास लम्बा है। पुनः यहा लौट आना दुर्लभ है। अपनी पत्नी को साथ मे ही ले जाओ। उसे अकेली यहा मत छोडो, किन्तु आपने उनके आदेश वचनो की गुरुता नहीं जानी और न चिन्तन ही किया। अब चिन्ता करने से क्या होगा ? पत्नी को लाना आवश्यक है। यदि आप कहे तो मैं उसको लाने के लिए अकेला जाऊँ। दूसरा क्या उपाय हो सकता है ?'

राउल की बात सुनकर रत्नपाल लज्जित हुआ और बोला—'राउल ! यह कैसे कह रहे हो ? जहा मुझे जाना चाहिए, वहा तुमको भेजना लज्जास्पद है। मैंने अपने श्वसुर के सम्मुख यह प्रतिज्ञा की थी कि मैं शीघ्र ही अपनी सहचरी को लेने वापिस आऊँगा। अपने वचन का पालन करना सत्पुरुषो का कर्त्तव्य है। पुन. जिसका हाथ मैंने पकडा है, जो मेरी अर्द्धांगिनी बनी है और जिसका आधार एक मात्र मैं ही हूं, उसके लिए मेरा वहा जाना समुचित है। माता-पिता से विनयपूर्वक आज्ञा-प्राप्त कर मैं शीघ्रातिशीघ्र जाने का इच्छुक हूं। दूसरा कोई विकल्प नही है।"

राउल के रूप मे रत्नवती अपने पतिदेव की कर्त्तव्यपालन की तत्परता को देखकर बहुत आनन्दित हुई। 'मैं भी अब अपने मूल रूप मे आ जाऊँ—ऐसा उसने निश्चित किया और तत्काल वह स्नान घर मे चली गई। उसने राउल का वेष उतार डाला। शरीर का उबटन कर साफ पानी से स्नान किया। और उस योगी द्वारा प्रदत्त जडी का प्रयोग किया। नरत्व विलीन हो गया और नारी रूप प्रगट हो गया। उसने पेटी खोली, रेशमी कपडे पहने और बहुमूल्य

आभूषण धारण किए। इस प्रकार उसने सोलह शृंगार किए और साक्षात् मनुष्य रूप मे देवी की तरह दीखने लगी। जैसे बादलो से चन रेखा प्रगट होती है, वैसे ही वह स्नानागार से सहसा घर के आगन मे हुई। उस समय रत्नपाल ऊपर के कमरे मे था। वह रत्नवती कलहंस भाति चरण न्यास करती हुई, सोपान मार्ग से शीघ्र ही ऊपर चली गई। वह लक्ष्मी की तरह विकसित मुखारविन्द वाली रत्नपाल को दीखी, तब अत्यन्त विस्मित हुआ। उसने पूछा—अरे बिम्बोष्ठी ! तू कौन है ? सुत तू कहा से प्रकट हो गई ? मृगाक्षी ! मेरे से तेरा क्या प्रयोजन है ?'

मुस्कराहट से अपनी उज्ज्वल दत पक्ति को दिखाती हुई वह रत्न पतिदेव के चरणो मे गिर पडी। और बोली—"आर्यपुत्र ! आपने अ परिणेता को भी नही पहचाना ? मैं ही आपके साथ राउल रूप मे हुई रत्नवती हूं। क्या मैं वही नही हूँ जिसको आपने वहा देखा था

"तू राउल के रूप मे छिपी हुई रत्नवती है ? अहो ! मैंने यह कभी सोचा पहचाना और चिन्तन किया कि ऐसे हो सकता है ?' क्षणभर के रत्नपाल भी विस्मय से भर गया। 'ओह ! तुम्हारे पिता ने कैसी कला है ? बिना कुछ परिचित कराए मेरे साथ उसने तुमको कैसे भेज दिय इसीलिए वह महानुभाव धूर्तों का आधिपत्य कर रहा है।" रत्नवती न पति के चरण छुए। वह चन्द्रमुखी हर्ष से रोमाचित हो उठी। रत्नपाल ने गोद मे उठा लिया और अधरामृत का पान करते हुए अपने पास बिठा लिय रत्नवती अपने पति के मिलन से अवर्णनीय सुख का अनुभव करती हुई उपा की भाषा म बोली—पतिदेव ! आपने मुझे अबला और निराधार को अके ही पिता के घर क्यो छोड दिया ? क्या आप नई वधू जिसका पति प्रवा हो चुका है की स्थिति नही जानते ? आपने मेरे साथ वहा कभी भी सल नही किया, मानो कि कोई सबध हुआ ही न हो। आपने न मुझे प्रेम वचनो से पुष्ट ही किया और न यथार्थ की जानकारी ही दी। अरे ! नी हृदय ! आपन मुझे यो ही छोड दिया ! क्या आर्यपुत्र का यह व्यवहार उ था ? क्या कोई भी बुद्धिमान ऐसे कृत्य का अनुमोदन करेगा ? मेरे पि भी बहुत चिन्तित हुए किन्तु किसी महात्मा की कृपा से यह कार्य सम हुआ। मैं यहा राउल के रूप म आई, माता-पिता की खोज मे गई। प्रत गाव और नगर म घूमते हुए मैंने क्या-क्या अनुभव नही किया ? सब मैंने अपना कर्त्तव्य समझकर किया है। आज मैं कृतकार्य होकर मूल रूप

चन्द्रमडल को निहारती हुई चकोरी की भाति, प्रिय पति के मुख को देखती हुई आनन्द मे लीन हो गई।

रत्नपाल ने कहा—'हा ! तुम सत्य कह रही हो, मैंने तुमको वहा रख कर भूल की है। अपरिपक्व बुद्धि के कारण क्या ऐसे परिणाम नही आते ? किन्तु तुम्हारे अनुभवी पिता के अनुग्रह से सब कुछ सुन्दर, समुचित और अच्छा हो गया। वहा जाना अभी सभव नही होता। मेरे माता-पिता की खोज मे तुमने जो साहस दिखाया है, वह अबला के बल से अतिरिक्त है। उसके लिए जितने धन्यवाद दिए जाए, वे सभी थोडे हैं। माता-पिता भी राउल के सेवा-भाव की प्रशसा करते है'—'इस प्रकार बात-चीत करते हुए दोनो माता-पिता के दर्शन करने के लिए चल पडे। ये दोनो प्रसन्न वदन से, जहा माता-पिता बैठे थे, वहा आए। रति के साथ कामदेव की तरह रत्नवती के साथ रत्नपाल को देखकर माता-पिता को आश्चर्य हुआ। उन्होंने पूछा—"यह रूपवती स्त्री कौन है, जो तुम्हारे साथ सहसा अवतीर्ण हुई ? क्या कोई आराधिता देवी मनुष्य शरीर धारण कर प्रकट हुई है ? इसके साथ हमारा क्या सबध है ?' इस प्रकार वे तर्क-वितर्क कर रहे थे। इतने मे ही रत्नवती ने अपने सासु-श्वसुर के चरण छुए। हाथ जोडकर वह बोली—मैं आपकी पुत्र-वधू आपके प्रिय पुत्र की पत्नी रत्नवती हूं। विद्यावल से राउल के रूप मे, मैं पति के साथ आई। मैं ही आपकी पुत्रवधू हूं, दूसरी नही।' इस प्रकार कहकर वह सासु के चरणो मे गिर पडी। यह जानकर भानुमती और जिनदत्त को आश्चर्य के साथ महान् आनन्द हुआ।

वधू के मस्तक पर हाथ रखती हुई सास बोली—'यह राजकुमारी रत्नवती मेरी पुत्र वधू है ? जब यह राउल के रूप मे प्रच्छन्न थी, हमने इसको पहचाना तक नही था। अबला होते हुए भी इसने असाधारण पौरुष प्रदर्शित किया है। इसकी समयज्ञता अद्भुत है। अनेक बार हमने यह सोचा था कि अपना निकट का सम्बन्धी न होते हुए भी, तथा बिना प्रार्थना किए यह हमारी इतनी सेवा, परिचर्या करता है, अनन्य भक्तिभाव से हमारा सरक्षण करता है, यह क्यो ? पुत्र-वधू ! तेरी बुद्धि और धैर्य की कितनी प्रशसा करें। तूने हमको यहा लाने के लिए कितने कष्ट सहे और विपद रूपी नदियो को पार किया है ? ऐसी सेवापरायण वधू को पाकर हम धन्य हो गए।' इस प्रकार कहती हुई उसने स्नेह से पुत्रवधू की पीठ थपथपाई, मस्तक को सूंघा, तू पुत्र-पौत्रवती हो, ऐसे शुभ आशीर्वाद से उसे बधाई दी। जब यह बात नगर मे फैली,

तब वधू को देखने के लिए सभी बन्धु-बाधव आश्चर्य से वहा आए। रत्नपाल के अनुरूप रत्नवती को देखकर सब आनन्दित हुए। सेठ के परम सौभाग्य की प्रशसा करते हुए स्वजन अपने-अपने घर की ओर चले गए। रत्नवती ने अपने विनय, विवेक, चातुर्य और दक्षता से परिजनो तथा गुरुजनो को मत्र-मुग्ध, सम्मोहित, कीलित और वशीभूत कर लिया। पुत्र और पुत्रवधू के मधुर व्यवहार और कार्यों की निपुणता के कारण माता पिता ने अपने आपको भार उतरे हुए भार-वाहक की भाति हल्का अनुभव किया। रत्नपाल भी रत्नवती के साथ पचेन्द्रिय जन्य विषय सुखो का अनुभव करता हुआ यथा समय धार्मिक और व्यावहारिक कार्यों मे सलग्न सुख से समय व्यतीत करने लगा।

एक बार जिनदत्त ने पूर्व रात्रि और अपररात्रि मे धर्म-जागरण करते हुए सोचा—'अहो! मैंने एक ही जन्म मे सुख-दुख की विचित्र शृखला देखी है और उसका अनुभव भी किया है, तो भी मेरा मन विरक्त क्यो नही हुआ? मैं इन्द्रिय विषयो के भोग से पराड्मुख क्यो नही हुआ? बन्धुजनो मे मेरा स्नेह शिथिल क्यो नही हुआ? धन आदि के प्रति त्याग की भावना क्यो नही बढी? हा! हा! जो क्षण बीत जाते हैं, वे पुन लौटकर नही आते। जो यौवन लावण्य और शारीरिक बल क्षीण हो जाता है, वह पुन प्राप्त नही होता। अरे! तुच्छ जीवन के लिए ऐसी चिन्ता? कितनी दौड धूप! कितना छल-कपट! क्या रक की तरह राजा को भी यह सब नही छोडना पडता इसमे क्या शका है? मृत्यु का नियम सर्वसाधारण और निश्चित है। उसके आगे किसी का विनय या बल प्रयोग सफल नही होता। इसलिए मैं अपना हित का चिन्तन और आचरण क्यो नही करू? अहो! आयुष्य के मूल्यवान् तीन भाग बीत गए। अब जो कुछ बचा है उसमे मुझे आत्म कल्याणकारी धर्म कार्य, भवातर मे हित, सुख और क्षेम के लिए करना चाहिए।' इस प्रकार भावना करता हुआ विरक्त हुआ, वैराग्य को प्राप्त हुआ और बन्धन को तोडने के लिए तत्पर हुआ। उसने भानुमती के समक्ष अपनी भावना रखी। भानुमती ने भी पति के इस शुभ कार्य का अनुमोदन किया। और पति का अनुगमन करने के लिए उत्सुक हुई। अपने पुत्र आदि बन्धुजनो की आज्ञा लेकर जिनदत्त अपनी पत्नी के साथ, धर्मघोष आचार्य के पास प्रव्रजित हो गया। वे दोनो अनेक प्रकार की घोर तपस्या से शरीर को तपाते हुए, स्वाध्याय ध्यान से आत्मा को भावित करते हुए, अन्त मे सलेखना सहित अनशन कर कल्प विमानवासी देव हुए।

एक बार रत्नवती गर्भवती हुई। उसने एक पुत्र को जन्म दिया। वह सुखपूर्वक बढने लगा। उसे विद्या अध्ययन कराया, यथा समय उसका विवाह किया गया। वह विनीत, विवेकी और सभी कामों में कुशल था। वह गृहस्थाश्रम की धुरा को वहन करने मे समर्थ हुआ।

इधर चार ज्ञान के धनी महातपस्वी आचार्य अमितगति वहा आए। आचार्य के आगमन से नगरी बहुत सतुष्ट हुई। आचार्य को वदन करने सेठ, गाथापति सेनापति, राजा आदि अनेक व्यक्ति गए। रत्नवती को साथ ले रत्नपाल भी दर्शन करने के लिए गया। आचार्य ने धर्म-देशना दी। मनुष्य जन्म प्राप्ति की दुर्लभता बताई। उन्होने कहा मनुष्य भव चार गतिमय ससार दुर्ग का द्वार है, जो इसको यो ही गवा देते हैं वे नरक-निगोद आदि मे पड कर, ससार चक्रवाल मे भ्रमण कर, चौरासी लाख जीव-योनियो का पार कैसे पा सकते हैं? मोहनीय कर्म की स्थिति सत्तर कोटि-कोटि सागर की है। उससे मूढ हुए प्राणी, प्रत्यक्ष स्वरूप को भी नही पहचान पाते। वे मद्यपान करने वाले व्यक्ति की तरह विवेक से विकल होकर जहा तहा भ्रमण करते हैं, घूमते हैं, गिर पडते हैं, हँसते है, रोते है, प्रलाप करते हैं, गाते हैं, और बार-बार म्लान होते हैं। सुख को प्राप्त करने के इच्छुक व्यक्ति भी सुख कैसे पा सकते है, जब तक वे सुख की गवेषणा और मार्गणा पर-वस्तुओ मे करते रहेगे। आत्मा का स्वरूप है अनन्त सुख। पर वस्तुओ का सयोग ही दुःख, भ्राति या भ्रमण का कारण है। इसलिए सबसे पहले यथार्थ ज्ञान करना चाहिए। ज्ञान रहित क्रिया अन्धे व्यक्ति के बाण की तरह निरर्थक है वह अपने लक्ष्य को भेदने मे सफल नही होती। ओह! जो मुनि आत्म वाटिका मे रमण करते हैं वे किस प्रकार के आनन्द का अनुभव करते हैं? अनुकूल और प्रतिकूल सुख और दुःख मे समता का भाव रखते हुए वीतराग व्यक्ति कही भी खिन्न, क्लिष्ट, परितप्त विमनस्क और दुर्मना नहीं होते। ओर! ओह! मुनियो के लिए सभी जगह आनन्द का समुद्र उद्वेलित रहता है। चारो ओर शान्ति की लहर फैली रहती है। भव्यो! आत्मीय सुख के क्षण का एकबार अनुभव करो। जो एकबार इस स्वाद को पा लेता है, वह कभी इसे नही छोड सकता। यह मार्ग अनुभव-गम्य है।

साक्षात् अमृतपान की तरह आचार्य के इन मधुर वचनो को सुनकर सारी परिषद् प्रफुल्लित हुई और उसका मानस अत्यन्त उद्बुद्ध हुआ। धर्मदेशना के पश्चात् रत्नपाल ने अपने पूर्वजन्म का वृत्तान्त पूछते हुए आचार्य श्री से

कहा—'प्रभो ! मैंने ऐसा कौनसा पाप किया था कि जिससे मुझे सोलह वर्षों तक माता-पिता का वियोग सहना पड़ा और धन-नाश का सामना करना पड़ा ?' आचार्य ने ज्ञान बल से कहा—'एकबार अज्ञान के वशीभूत होकर तेरी आत्मा ने अपनी माता द्वारा दिए गए सुपात्रदान की क्रोध के आवेश में गर्हा की और उन मुनियों की निन्दा की, उसका फल यहां भीषण रूप से तुमने भोगा है । पश्चात् तुम्हारी माँ ने यथार्थज्ञान कराया और दान का माहात्म्य बताया, तब तुमने उस सुपात्र दान की अनुमोदना की । धर्म के प्रति तुम्हारी रुचि उत्पन्न हुई । उसके प्रभाव से तुमने पुनः सब कुछ प्राप्त कर लिया ।

अपने पूर्व वृत्तान्त को सुनकर—रत्नपाल और उसकी पत्नी रत्नवती को परम वैराग्य हुआ । रत्नपाल ने सोचा—'इस आज्वल्यमान संसार से मेरी आत्मा को शीघ्र ही निकालूँ । बुद्धि का यही परम फल है कि मैं अपनी आत्मा का उद्धार करूँ ।' यह सोचकर रत्नपाल विरक्त होगया । उसने घर का सारा भार पुत्र को देकर स्वयं रत्नवती के साथ भगवती दीक्षा स्वीकार कर दीक्षित हो गया । उसने पवित्र क्रिया की, निर्मल ध्यान किया, उज्ज्वल स्वाध्याय किया, तीव्र तप तपा और अप्रमत्त विहार किया । अनेक वर्षों तक संयम पर्याय का पालन कर दोनों ब्रह्मदेव लोक में देवरूप में उत्पन्न हुए । वहां से च्युत होकर वे महाविदेह क्षेत्र में सिद्ध, बुद्ध, मुक्त होंगे तथा समस्त दुःखों का अन्त करेंगे । ●

रत्नपाल कथा का हिन्दी-रूपान्तर

समाप्त



## काव्यकर्ता की प्रशस्ति

(१) इस (रत्नपाल की कथा) चरित्र को सुनकर जगत की विचित्रता, लक्ष्मी की चचलता एव बधुजनो के स्वार्थपरक प्रेम को समझना चाहिए।

(२) इससे भव्यजनो की भावना धर्म प्रवृत्ति मे सुस्थिर होती है। धर्म से ही सब सुखो की सुन्दर प्राप्ति होती है।

(३) अधिक क्या, अध्यात्म-सुख का एकमात्र कारण, तीन लोक मे सारभूत धर्म ही है, भव्यो को धर्म की सदा आराधना करनी चाहिए।

(४) वर्तमान कलिकाल मे समुद्र के समान धीर गभीर अखण्ड उज्ज्वल आचार से युक्त तेरापथ के प्रथम आचार्य श्री भिक्षुस्वामी हुए।

(५) भिक्षु स्वामी ने ससार और मोक्ष का पृथक्-पृथक् मार्ग बताया। दोनो कभी भी एक नही हो सकते।

(६) राग पाप का कारण है और जीव दया (अहिंसा) धर्म का मूल है। फिर वे दोनो साथ (एकत्र मिश्र) कैसे हो सकते हैं?

(७) श्रीभिक्षु स्वामी ने अनेक प्रकार के भयकर कष्टो को सहन कर धर्म की जागृति की। उस दृढ मनस्वी ने सकटो से घबराकर अपना सत्य मार्ग नही छोडा।

(८) उनके द्वितीय पट्टधर धीर श्री भारमलजी स्वामी, तृतीय रायचन्द्र जी एव चतुर्थ श्री जयाचार्य हुए।

(९) विमल हृदय श्री मघवा गणी पाचवे पट्ट पर, श्री माणकचन्द्रजी महाराज छठे एव श्री डालचन्द्र जी महाराज सातवें पट्ट पर सुशोभित हुए।

(१०) मोक्ष मार्ग के पथिक महान् कृपापरायण श्री कालुगणी आठवें पट्ट पर हुए। जिनके शासन म भिक्षुगण की अतुल वृद्धि-समृद्धि हुई।

(११) जिनके अनुग्रह सुधा से सिंचित होकर मुझ जैसा मदबुद्धि भी साक्षर बन गया। अहो! गुरु का माहात्म्य सचमुच अवर्णनीय है।

(१२-१३) भिक्षुगण के नवम आसन पर, वर्तमान मे महान् प्रभावी आचार्य श्री तुलसी है। निरन्तर श्रमरत एव धर्म प्रचार मे दक्ष आचार्य श्री आज के युग के अनुकूल उपदेश देते हुए अणुव्रत आन्दोलन का प्रचार कर रहे है। आधुनिक लोग प्राय उनसे परिचित है। प्रभाव से आकृष्ट होकर अनेक प्रकार के लोग आचार्य श्री से वार्तालाप करने आते रहते हैं।

(१४-१५) उन गुरु चरणो का अनुगामी मुनि श्री केवलचन्द्र जी का पुत्र, श्री धन मुनि एव आर्या दीपा जी का लघुभ्राता, चन्दनमुनि ने (काव्यकर्ता) जो काव्य कल्पना का रसिक है, एकावनवे वर्ष मे प्राकृत भाषा का अध्ययन किया।

(१६) बालको के लिए भी सुग्राह्य, ऐसा अल्प समास वाला तथा मधुर कथानक युक्त प्राकृत भाषा मे प्रवेश के लिए इस गद्य काव्य की रचना की।

(१७) श्री मोहनविजय ने गुजराती भाषा की गीतिका मे इस कथानक का प्रणयन किया है। उसी से यह कथासूत्र साभार लिया गया है।

(१८) मेरे इस प्रथम प्रयास म अनेक दोषो की सभावना हो सकती है। आशा है विज्ञजन उनका विशोधन कर देंगे।

(१९-२०) विक्रम सवत् २००२ मे जयपुर मे चतुर्मास किया। श्री लाल मुनि एव श्री मूल मुनि दोनो ही भक्तिभाव के साथ सेवा करते है। यहा एकदिन अचानक शिकारी कुत्तो के आक्रमण से हाथ जख्मी हो गया। पक्का पाटा बधा। इस समय मे इस काव्य की मैंने रचना की। यह कृति सबको कल्याणकारी हो।

●

